# संस्कृत-भारती





प्रकाशक :

श्री रत्न जैन पुस्तकालय,

आचार्य श्री आनन्दऋषिजी म. मार्ग

अहमदनगर-४१४००१ ( महाराष्ट्र )

## निवेदन-

संस्कृत प्राकृत की सहभाषा है। जैनागमों में प्रयुक्त प्राकृत भाषा को सुचारु रूप से समझने के लिए समानार्थी संस्कृत-शब्दरूपों का ज्ञान परमावश्यक है। इसी तथ्य को ध्यान मे रखकर जैन सिद्धान्त विशारद के विद्यार्थियों के लिए प्रस्तुत पुस्तक का चयन किया गया है।

यथाशक्य यह प्रयास किया गया है कि विद्यार्थियों की ज्ञानवृद्धि के लिए आवश्यक सामग्री प्रचुर मात्रा में उपलब्ध कराई जाय। एतदर्थ शब्दों एवं धातुओं के रूप, उनका प्रयोग और दैनिक व्यवहार मे आने वाले शब्दों की पारिभाषिक शब्दावली ( Technical Terminology ) दी गई है।

स्व. पूज्यपाद आचार्य श्री आनंदऋषिजी महाराज की सत्प्रेरणा से पुस्तक का परिष्कृत रूप प्रस्तुत कर सकना सम्भव हो सका है। इस पुस्तक के सम्पादन और प्रकाशन में आपने जो प्रेरणा और स्फूर्ति प्रदान की है उसके लिए परीक्षा बोर्ड परिवार आपका सदैव ऋणी रहेगा।

पूज्य आचार्य श्री के अन्तेवासी शिष्य श्रमण सघीय मंत्री प. रत्न मुनिश्री कुन्दनऋषिजी महाराज प्रस्तुत्य पुस्तक के प्रकाशन मे मार्गदर्शन किया है।

प्रस्तुत पुस्तक का प्रथम संस्करण समाप्त हो जाने के कारण द्वितीयावृत्ति का प्रकाशन करते हुए हृदय मे प्रमोद हो रहा है।

विद्यार्थियो के लिए अनेक मगल-कामनाओं के साथ।

**पं. चन्द्रभूषण मणि त्रिपाठी**
परीक्षाधिकारी
श्री तिलोक रत्न स्थानकवासी जैन धार्मिक परीक्षा बोर्ड, अहमदनगर

# विषय-सूची

॥ नमः श्रीजिनेन्द्रपादपद्मेभ्य ॥

# प्रथमः पाठः

## सामान्य–ज्ञान

**वर्ण-माला**–हिन्दी की वर्णमाला ही प्रायः संस्कृत की वर्णमाला है।

**वर्ण-विभाग**- हिन्दी के समान ही संस्कृत में वर्णों के दो रूप है–

स्वर और व्यञ्जन ।

अच्–संस्कृत में स्वरों को अच् भी कहा जाता है ।

हल्-संस्कृत मे व्यञ्जनों को हल् भी कहा जाता है।

**वर्ण का उच्चारण**–संस्कृत मे प्रत्येक वर्ण का परिचय के रूप में उच्चारण करते समय उसके साथ 'कार' लगा दिया जाता है। जैसे 'अ' का परिचय कराते समय 'यह अ है' यह न कहकर 'यह अकार है' कहा जाता है। इसी प्रकार अन्य वर्णो का उच्चारण करते समय भी कहा जाता है। जैसे :-

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| अ | = | अकार | आ | = | आकार |
| इ | = | इकार | ई | = | ईकार |
| उ | = | उकार | ऊ | = | ऊकार |
| ऋ | = | ऋकार | ॠ | = | ॠकार |
| ए | = | एकार | ऐ | = | ऐकार |
| ओ | = | ओकार | औ | = | औकार |
| क | = | ककार | ख | = | खकार आदि। |

**शब्द का परिचय**–जिस शब्द के अन्त में जो वर्ण होता है उसी के साथ अन्त शब्द लगाकर उस शब्द का परिचयात्मक उच्चारण किया जाया करता है। जैसे :–

यदि यह कहना हो कि '**यह राम शब्द है**' तो कहा जाएगा–यह **अकारान्त राम शब्द है**। क्योकि राम शब्द का अन्तिम वर्ण 'अ' है ( र्+आ+म्+अ = राम ) इसी प्रकार :–

अ अन्त वाले शब्द अकारान्त कहलाते है। राम देव,
आ अन्त वाले शब्द आकारान्त कहलाते हैं। रमा, सत्या,
इ अन्त वाले शब्द इकारान्त कहलाते है। हरि, मति, कवि।
ई अन्त वाले शब्द ईकारान्त कहलाते है। नदी, सती, स्त्री।
उ अन्त वाले शब्द उकारान्त कहलाते है। भानु, गुरु, प्रभु।
ऊ अन्त वाले शब्द ऊकारान्त कहलाते हैं। वधू, श्वश्रू।
ऋ अन्त वाले शब्द ऋकारान्त कहलाते हैं। मातृ, पितृ, भ्रातृ।
ए अन्त वाले शब्द एकारान्त कहलाते हैं। ऋते, कृते।
ऐ अन्त वाले शब्द ऐकारान्त कहलाते हैं। रै (धन)
ओ अन्त वाले शब्द ओकारान्त कहलाते हैं। गो (गौ)
औ अन्त वाले शब्द औकारान्त कहलाते हैं। ग्लौ (चन्द्र)

स्वर अन्त वाले शब्दों को अजन्त शब्द भी कहा जाता है।

हलन्त शब्द–जिन शब्दों के अन्त में कोई व्यञ्जन हो वे हलन्त शब्द कहलाते है। जैसे :-सरित्, वाच्, काम-धुक् आदि।

## लिंग ज्ञान

लिंग– संस्कृत के समस्त शब्द तीन लिगों में विभक्त हैं:–

पुलिंग– राम, शिष्य, गुरु, स्वामिन्, आदि।

स्त्रीलिंग– रमा, सुता, मातृ, नदी, स्त्री आदि।

नपुंसकलिंग–धन, ज्ञान, शरीर, अग, मुख आदि।

## वचन

**वचन**–संस्कृत में प्रत्येक संज्ञा शब्द, सर्वनाम शब्द, विशेषण शब्द और क्रिया रूपों का तीन रूपों मे प्रयोग किया जाता है:–

**एक वचन**–जब वस्तु या व्यक्ति एक हो या क्रिया एक द्वारा की जा रही हो।

**द्विवचन**–जब वस्तु या व्यक्ति दो हो या क्रिया दो के द्वारा हो रही हो।

बहुवचन-जब वस्तु या व्यक्ति तीन या तीन से अधिक हों या क्रिया तीन या तीन से अधिक व्यक्तियों के द्वारा की जा रही हो ।

अव्यय-संस्कृत मे ऐसे शब्दों को अव्यय कहा जाता है जिनका काल, वचन, लिंग आदि की दृष्टि से रूप नही बदलता । जैसे :-नक्तम् (रात मे), दिवा (दिन मे), अद्य (आज), श्वः (कल) आदि ।

धातु-क्रिया के मूल रूप को धातु कहा जाता है । जैसे-'पठति' (पढता है) यह क्रिया शब्द है और इसका मूल रूप पठ् है, अतः पठ् धातु है ।

## पुरुष

पुरुष-क्रिया के साथ कर्ता के रूप में प्रयुक्त होनेवाले शब्द पुरुष कहलाते है । पुरुष तीन है :-

प्रथम पुरुष-प्रथम पुरुष को अन्य पुरुष भी कहा जाता है । कोई भी संज्ञा वाचक शब्द और सर्वनाम शब्द जब क्रिया के कर्ता के रूप में आता है तब उसे 'अन्य पुरुष' कहा जाता है । जैसे :-राम पढता है, वह पढता है, कृष्ण पढा था, जो पढ रहा है ।

इन वाक्यों में रेखांकित शब्द अन्य पुरुष हैं । अन्य पुरुष के साथ प्रयुक्त होनेवाली क्रिया भी 'अन्य पुरुष-क्रिया' कहलाती है ।

मध्यम पुरुष-त्वं (तूं), युवां (तुम दोनों) और यूयं (तुम सब) ये तीनों कर्ता मध्यम पुरुष कहलाते है और इनके साथ प्रयुक्त होनेवाली क्रिया भी 'मध्यम पुरुष' क्रिया कहलाती है ।

उत्तम पुरुष-अहं (मैं), आवां (हम दोनों), वयं (हम सब) ये तीनों कर्ता उत्तम पुरुष और इनके साथ प्रयुक्त होनेवाली क्रिया भी उत्तम पुरुष क्रिया ही कही जाती है ।



# द्वितीयः पाठः

## अकारान्त पुंल्लिग शब्दों का प्रयोग

कारक–सस्कृत मे प्रत्येक शब्द का प्रयोग सात कारको के रूप में तथा सम्बोधन के रूप में किया जाता है। कारक सात है। यद्यपि संस्कृत में सम्बन्ध को कारक नही माना गया, किन्तु हमने सुविधा की दृष्टि से उसे कारक मान लिया है। हम आगे के अध्यायो मे प्रत्येक कारक का क्रमशः उदाहरण सहित ज्ञान प्राप्त करेंगे।

## कर्ता कारक

(१) कर्ता–क्रिया को करने मे जो स्वतन्त्र हो-दूसरे शब्दों में क्रिया करनेवाले को कर्ता कहा जाता है। हिन्दी मे हम किसी भी शब्द के साथ 'ने' लगाकर उसके कर्ता होने का परिचय देते है। जैसे:–'शिष्य ने पुस्तक पढी' इस वाक्य मे 'शिष्य' कर्ता है।

कभी-कभी कर्ता के साथ 'ने' का चिन्ह नहीं भी लगाया जाता। जैसे :–'राम पुस्तक पढता है' इस वाक्य में राम कर्ता है, परन्तु उसके साथ 'ने' चिन्ह नही है।

**विशेष–संस्कृत में अकारान्त पुंलिग शब्दों का कर्ता के रूप में प्रयोग करने के लिये उन्हें निम्नलिखित रूपों मे बोला और लिखा जाता है :–**

( कर्ता कारक को **प्रथमा** विभक्ति भी कहा जाता है। )

| प्रथमा विभक्ति | कर्ता कारक | शब्द | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| ,, | ,, | राम | रामः | रामौ | रामाः |
| ,, | ,, | देव | देवः | देवौ | देवाः |
| ,, | ,, | छात्र | छात्रः | छात्रौ | छात्राः |
| ,, | ,, | शिष्य | शिष्यः | शिष्यौ | शिष्याः |
| ,, | ,, | कृष्ण | कृष्णः | कृष्णौ | कृष्णाः |
| ,, | ,, | श्रावक | श्रावकः | श्रावकौ | श्रावकाः |
| ,, | ,, | सिंह | सिंहः | सिंहौ | सिंहाः |
| ,, | ,, | खग (पक्षी) | खगः | खगौ | खगाः |

# प्रत्यय ज्ञान

एक वचन बनाने के लिये शब्द के आगे विसर्ग ( : ) लगाएँ।

द्विवचन बनाने के लिए शब्द के अन्तिम अ को औ बनादें।

बहुवचन में शब्द के अन्तिम अ को आ बनाकर उसके आगे विसर्ग लगा दें।

अव्यय—

| | |
|---|---|
| १ अद्य—आज | ६ ह्यः—कल ( बीता हुआ ) |
| २ अधुना—अब | ७ श्वः—कल ( आगामी ) |
| ३ साम्प्रतम्—अब | ८ परश्वः—परसो ( आगामी ) |
| ४ इदानीम्—अब | ९ प्रातः—सवेरे |
| ५ अधुनैव—अभी ही | १० नक्तम्—रात में |

अभ्यास—नीचे लिखे शब्दों के कर्ता कारक के तीनों वचनों में रूप लिखिए:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| धर्म | महावीर | पार्श्वनाथ | भक्त |
| वालक | वानर | इन्द्र | असुर |
| पूजित | आर्य | शिव | रद (दांत) |
| परिव्राजक | जनक | श्रेष्ठ | महाकाय |
| श्रावक | अनुज | पुरुष | युवक |
| वृद्ध | अग्रज | मृत | पण्डित |
| जीव | भूप | उपकारक | जीवित |



# तृतीयः पाठः

## सर्वनाम शब्दों से कर्ता के रूप

सर्वनाम शब्द—सर्वनाम इस शब्द का सामान्य अर्थ है—सब का नाम, क्योंकि सर्वनाम शब्दों का प्रयोग किसी भी संज्ञा शब्द के स्थान पर किया जा सकता है, इसलिये इन्हें सर्वनाम कहा जाता है।

नीचे कुछ सर्वनाम शब्द, उनके अर्थ और उनके कर्ता कारक के तीनों लिगों मे रूप दिए जाते हैं।

अस्मद्-(में) (इस शब्द के तीनों लिंगों में समान रूप बनते हैं।)
कर्ता कारक ( प्रथमा विभक्ति )-

| | | |
|---|---|---|
| अहं | आवां | वयं |
| अर्थ-( मै, मैने) | ( हम, हम दोनो ने ) | ( हम, हम सब ने ) |

युष्मद्-( तू ) ( इस शब्द के भी तीनों लिंगों में समान रूप होते हैं। )
कर्ता कारक ( प्रथमा विभक्ति )

| | | |
|---|---|---|
| त्वं | युवां | यूयं |
| अर्थ-( तू, तूने ) | ( तुम, तुम दोनों ने ) | (तुम तुम सब ने) |

विशेष-

यत्, किम् और तत् इन शब्दों की रूप रचना करते समय पुंल्लिग और स्त्रीलिंग मे अन्त्य वर्ण का लोप हो जाता है।

यत्-( जो )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुंल्लिग | यः | यौ | ये |
| स्त्रीलिंग | या | ये | याः |
| नपुंसकलिग | यत् | ये | यानि |

किम्-( कौन )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुंल्लिग | कः | कौ | के |
| स्त्रीलिंग | का | के | काः |
| नपुंसकलिग | किम् | के | कानि |

तत्-(वह)

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुंल्लिग | सः | तौ | ते |
| स्त्रीलिंग | सा | ते | ताः |
| नपुंसकलिग | तत् | ते | तानि |

सर्व–( सब )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुल्लिग | सर्वः | सर्वौ | सर्वे |
| स्त्रीलिग | सर्वा | सर्वे | सर्वाः |
| नपुंसकलिंग | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |

अव्यय– १. यत्र–जहां
२. अत्र–यहां
३. तत्र–वहां
४. कुत्र–कहां
५. सर्वत्र–सब जगह
६. अपि–भी
७. यदा–जब
८. तदा–तब
९. कदा–कब
१०. सर्वदा–हमेशा
११, सदा–हमेशा
१२. च–और

अभ्यास–नीचे लिखे शब्दों के अर्थ, विभक्ति और वचन लिखिए–

| शब्द | अर्थ | विभक्ति | वचन |
|---|---|---|---|
| रथौ | – | – | – |
| युवकाः | – | – | – |
| परिव्राजकः | – | – | – |
| वृद्धाः | – | – | – |
| यानि | – | – | – |
| वयं | – | – | – |
| आवां | – | – | – |
| यूयं | – | – | – |
| के | – | – | – |

# चतुर्थः पाठः

## क्रिया रूपों की रचना

धातु–क्रिया के मूल रूप को धातु कहा जाता है।

लट् लकार- संस्कृत में वर्तमान काल के लिए पारिभाषिक शब्द है 'लट्' अथवा 'लट्लकार'। जब हम कहते है कि 'पठ्' धातु की लट्लकार मे रूप–रचना कीजिए– तो हमारा तात्पर्य यह होता है कि पठ् धातु की वर्तमान काल सूचक रूप रचना कीजिए।

हम प्रथम अध्याय मे तीन पुरुषों का परिचय दे चुके है। प्रत्येक लकार मे एक वचन, द्विवचन और बहुवचन के क्रम से तीनों पुरुषो मे भिन्न–भिन्न रूप बनते है। जैसे–

गम् ( इसका अर्थ है जाना )

विशेष– (गम् धातु की लट्लकार में रूप रचना करते समय गम् के स्थान मे 'गच्छ्' हो जाता है। )

## लट्लकार ( वर्तमान काल )

| पुरुष | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | गच्छति | गच्छतः | गच्छन्ति |
| मध्यम पुरुष | गच्छसि | गच्छथः | गच्छथ |
| उत्तम पुरुष | गच्छामि | गच्छावः | गच्छामः |

## कर्ता और क्रिया के मेल की रीति

प्रथम पुरुष–किसी भी सज्ञा शब्द, सर्वनाम शब्द और विशेषण शब्द के कर्ता कारक के तीनों वचनों के रूप प्रथम पुरुष के तीनों वचनों के क्रमशः कर्ता वन जाते हैं। जैसे–

| | | |
|---|---|---|
| रामः गच्छति | रामौ गच्छतः | रामाः गच्छन्ति |
| ( राम जाता है) | (दो राम जाते है) | (सब राम जाते है) |
| छात्रः गच्छति | छात्रौ गच्छतः | छात्राः गच्छन्ति |
| (छात्र जाता है) | (दो छात्र जाते है) | (सब छात्र जाते हैं) |

सर्वनाम–स गच्छति ( वह जाता है ) | तौ गच्छतः ( वह दोनों जाते है) | ते गच्छन्ति ( वे सब जाते है )

कः गच्छति (कौन जाता है) | कौ गच्छतः (कौन दो जाते हैं) | के गच्छन्ति (कौन सब जाते हैं)

यः गच्छति ( जो जाता है ) | यौ गच्छतः ( जो दोनों जाते है ) | ये गच्छन्ति ( जो सब जाते हैं)

विशेषण–पण्डितः गच्छति (पण्डित जाता है) | पण्डितौ गच्छतः (दो पण्डित जाते है) | पण्डिताः गच्छन्ति (सब पण्डित जाते है)

रुग्णः गच्छति (रोगी जाता है) | रुग्णौ गच्छतः (दो रोगी जाते है) | रुग्णाः गच्छन्ति (सब रोगी जाते है)

मध्यम पुरुष–मध्यम पुरुष में केवल युष्मद् शब्द के कर्ता कारक के रूप ही प्रयुक्त हो सकते हैं। जैसे:–

त्वं गच्छसि (तू जाता है) | युवां गच्छथः (तुम दोनो जाते हो) | यूयं गच्छथ (तुम सब जाते हो)

उत्तम पुरुष–उत्तम पुरुष में केवल अस्मद् शब्द के कर्ता कारक के रूप ही क्रिया के साथ लगाये जाते है। जैसे:–

अहं गच्छामि (मैं जाता हूँ) | आवां गच्छावः (हम दोनों जाते है) | वयं गच्छामः (हम सब जाते है)

विशेष–(१) हम नीचे कुछ ऐसी धातुएँ लिख रहे हैं जिनकी रूप रचना गम् धातु के समान ही होती है।

(२) कुछ धातुओं का लट्लकार की रूप रचना करते समय रूप बदल जाता है, हमने वह बदला हुआ रूप प्रत्येक धातु के साथ कोष्ठक मे दे दिया है, अतः लट्लकार मे रूप रचना उसी के अनुसार करें।

भू ( भव् )–होना | पत्–गिरना

पा ( पिव् )–पीना | दृश ( पश्य )–देखना

| | |
|---|---|
| चल्–चलना | प्रच्छ ( पृच्छ )–पूछना |
| वद्–बोलना | नी ( नय् )–ले जाना |
| तप्–दुखी होना, तप करना | रक्ष्–रक्षा करना |
| स्मृ–( स्मर् )–याद करना | लप्–बोलना |
| हृ ( हर् )–हरण करना | रट्–रटना |
| स्था ( तिष्ठ् )–ठहरना | याच्–मांगना |
| सर्–सरकना | भ्रम्–घूमना |
| व्रज्–चलना | यज्–पूजा करना, यज्ञ करना |
| खाद्–खाना | भृ ( भर् )–पालन करना |
| वप्–बोना | पठ्–पढना |
| वस्–रहना | भज्–सेवा करना |
| वम्–उल्टी करना | फल्–फलना |
| भण्–बोलना | पच्–पकाना |
| मूर्च्छ्–मूर्छित होना | निन्द्–निन्दा करना |
| नम्–नमस्कार करना, झुकना | त्यज्–त्यागना |

अभ्यास–

१ स्था धातु के लट्लकार में रूप लिखो, साथ में कर्ता का प्रयोग करते हुए हिन्दी में अर्थ भी लिखोः–

उत्तर–

प्रथम पुरुष–श्रावकः तिष्ठति श्रावकौ तिष्ठतः श्रावकाः तिष्ठन्ति
(श्रावक ठहरता है) (दो श्रावक ठहरते हैं) (सब श्रावक ठहरते हैं)

मध्यम पुरुष-त्वं तिष्ठसि युवां तिष्ठथः यूयं तिष्ठथ
(तू ठहरता है) (तुम दोनों ठहरते हो) (तुम सब ठहरते हो)

उत्तम पुरुष–अहं तिष्ठामि आवां तिष्ठावः वयं तिष्ठामः
(मैं ठहरता हूं) (हम दोनों ठहरते है) (हम सब ठहरते हैं)

२ निम्नलिखित क्रिया रूपों के साथ कर्ता की योजना कीजिए :—

| | | |
|---|---|---|
| स्वादथ | — | नमामः |
| वसामि | — | यजति |
| व्रजसि | — | हरन्ति |
| वदन्ति | — | भवामि |



# पंचमः पाठः

## संवादः

१ श्याम—राम ! अद्य सः कुत्र गच्छति ?
२ राम—श्याम ! सः कः ?
३ श्याम—सः श्रावकः यः अत्र तपति ।
४ राम—सः श्रावकः अधुना सर्वत्र गच्छति ।
५ श्याम—ते बालकाः अत्र पठन्ति ?
६ राम—पठन्ति ते बालकाः अत्र रटन्ति च ।
७ श्याम—वयं अपि पठामः रटामः च ।
८ राम—त्वं अपि रटसि अहं अपि रटामि ।

## अर्थ—

१ श्याम—राम ! आज वह कहां जाता है ?
२ राम—श्याम ! वह कौन ?
३ श्याम—वह श्रावक जो यहां तप करता है ?
४ राम—वह श्रावक अब सब जगह जाता है ।
५ श्याम—वे बालक यहां पढ रहे हैं ?
६ राम—वे बालक पढ भी रहे हैं, रट भी रहे हैं ।
७ श्याम—हम पढते और रटते हैं ?
८ राम—तूं भी रटता है, मैं भी रटता हूं ।

अभ्यास -

(१) नीचे लिखे हिन्दी वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद कीजिए—

(क) इन्द्र देखता है।

(ख) वह बड़े शरीरवाला (महाकाय) जाता है।

(ग) शिष्य पूछते हैं।

(घ) गुरु (अध्यापक) बोलता है।

(ङ) पेड़ (वृक्ष) फलते हैं।

(च) दुष्ट निन्दा करते हैं।

(छ) भक्त सेवा करता है।

(ज) बच्चा (बालक) खाता है।

(झ) तुम दोनों पूजा करते हो।

(२) नीचे लिखे संस्कृत वाक्यों का हिन्दी में अर्थ लिखिए—

(क) सः श्रावकः कुत्र गच्छति ?

(ख) अहं साम्प्रतं पठामि।

(ग) त्वं अधुना पठसि।

(घ) सः सायं गच्छति।

(३) नीचे लिखी धातुओं के लट् लकार में रूप लिखिए—

(१) व्रज्। (२) वस्। (३) पत्।



# षष्ठः पाठः

## अकारान्त पुल्लिंग शब्दों के कर्म कारक

कर्म—कर्ता द्वारा जो कार्य किया जाता है, दूसरे शब्दों में कर्ता जो कुछ करना चाहता है वह कार्य एवं उस कार्य का ज्ञान करानेवाला शब्द 'कर्म' कहलाता है।

यथा–बालक फल खाता है। इस वाक्य में 'फल' कर्म है, क्योंकि कर्ता फल को खाना चाहता है।

हिन्दी में कर्म वाचक शब्द के साथ प्रायः 'को' लगा दिया जाता है। जैसे– राम रावण को मारता है। इस वाक्य में 'रावण' कर्म है।

कभी-कभी 'को' नही लगता। जैसे–राम ने पुस्तक पढी। इस वाक्य में 'पुस्तक' कर्म है, परन्तु उसके साथ 'को' यह कर्म का चिन्ह नही है।

संस्कृत मे कर्म रचना–

सस्कृत में अकारान्त पुल्लिग शब्दो की कर्म कारक में रूप रचना निम्नलिखित रूप मे की जाती है।

| द्वितीया विभक्ति | कर्म कारक | शब्द | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|---|
| ,, | ,, | राम– | रामं | रामौ | रामान् |
| | | | (राम को) | (दो रामों को) | (सब रामो को) |
| ,, | ,, | देव– | देवं | देवौ | देवान् |
| ,, | ,, | छात्र– | छात्रं | छात्रौ | छात्रान् |
| ,, | ,, | श्रावक– | श्रावकं | श्रावकौ | श्रावकान् |
| ,, | ,, | तापस– | तापसं | तापसौ | तापसान् |
| ,, | ,, | इन्द्र– | इन्द्रं | इन्द्रौ | इन्द्रान् |
| ,, | ,, | वृद्ध– | वृद्धं | वृद्धौ | वृद्धान् |
| ,, | ,, | जीव– | जीवं | जीवौ | जीवान् |
| ,, | ,, | खग– | खगं | खगौ | खगान् |

अव्यय–

१ प्रातः–सवेरे
२ नक्त–रात में
३ पूर्वाह्णे–दोपहर से पहले
४ मध्याह्ने–दोपहर मे
५ अपराह्णे–दोपहर बाद
६ प्रत्यहं–प्रतिदिन
७ सायं–शाम को
८ किम्–क्या
९ कथं–कैसे
१० किमर्थम्–किस लिये
११ नहि, न, नैव–नही
१२ एवं–ही

अभ्यास—

१ निम्नलिखित शब्दों के कर्ता और कर्म कारक के रूप लिखो:

| | कर्ता | कर्म |
|---|---|---|
| मोदक (लड्डू) | मोदकः मोदकौ मोदकाः | मोदकं मोदकौ मोदकान् |
| दिवस (दिन) | दिवसः दिवसौ दिवसाः | दिवसं दिवसौ दिवसान् |
| अश्व (घोडा) | अश्वः अश्वौ अश्वाः | अश्वं अश्वौ अश्वान् |
| गर्दभ (गधा) | गर्दभः गर्दभौ गर्दभाः | गर्दभं गर्दभौ गर्दभान् |
| वृषभ (बैल) | वृषभः वृषभौ वृषभाः | वृषभं वृषभौ वृषभान् |
| शशक (खरगोश) | शशकः शशकौ शशकाः | शशकं शशकौ शशकान् |
| मृग (हिरन) | मृगः मृगौ मृगाः | मृगं मृगौ मृगान् |
| व्याघ्र (बाघ) | व्याघ्रः व्याघ्रौ व्याघ्राः | व्याघ्रं व्याघ्रौ व्याघ्रान् |
| अज (बकरा) | अजः अजौ अजाः | अजं अजौ अजान् |
| मेष (मेडा) | मेषः मेषौ मेषाः | मेषं मेषौ मेषान् |
| श्रृगाल (गीदड) | श्रृगालः श्रृगालौ श्रृगालाः | श्रृगालं श्रृगालौ श्रृगालान् |
| वृक (भेडिया) | वृकः वृकौ वृकाः | वृकं वृकौ वृकान् |
| कुक्कुर (कुत्ता) | कुक्कुरः कुक्कुरौ कुक्कुराः | कुक्कुरं कुक्कुरौ कुक्कुरान् |
| विडाल (बिल्ला) | विडालः विडालौ विडालाः | विडालं विडालौ विडालान् |
| मूषक (चूहा) | मूषकः मूषकौ मूषकाः | मूषकं मूषकौ मूषकान् |

२ नीचे अभ्यास के लिये अनुवाद वाक्यों को ध्यान से देखिए—

| | कर्ता | कर्म | क्रिया | |
|---|---|---|---|---|
| (क) | अध्यापक | शिष्य को | पूछता है। | — अध्यापकः शिष्यं पृच्छति। |
| (ख) | बच्चे | लड्डू | खाते है। | — बालकाः मोदकान् खादन्ति। |
| (ग) | हम | भोजन | खाते है। | — वयं भोजनं खादामः। |
| (घ) | तू | गाव को | जाता है। | — त्वं ग्रामं गच्छसि। |
| (ङ) | हिरन | जंगल (वन) को | जाता है। | — मृगः वनं गच्छति। |

३ नीचे लिखे हिन्दी वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद करो--

१ मैं पुस्तक वहां ले जाता हूं।
२ वह प्रातः जल पीता है।
३ भक्त ईश्वर को नमस्कार करता है।
४ कौन घर को (गृहं) जाता है।
५ भिखारी (याचकः) धन मांगता है।
६ किसान (कृषकः) बीज बोते हैं।
७ हम वहां रहते है।
८ तू कहाँ जाता है।
९ वह वहां कब होता है।
१० कौन कहा जाती है।

४ नीचे लिखे संस्कृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए :-

१ छात्रः प्रत्यहं विद्यालयं गच्छति।
२ कृषकाः प्रत्यहं क्षेत्रं (खेत को) गच्छन्ति
३ श्रावकाः तापसान् नमन्ति।
४ श्रेष्ठः बालकः सत्यं वदति।
५ दुष्टाः सज्जनान् निन्दन्ति।
६ किं त्वं अपि सज्जनान् निन्दसि।
७ यूयं पाठ कथं न पठथ।
८ तापसाः भोजनम् अपि त्यजन्ति।
९ अहं साम्प्रतं कुत्र अपि न गच्छामि।

## प्रत्यय-ज्ञान (द्विवचन)

१ द्वितीया का एकवचन बनाने के लिए शब्द के अन्तिम 'अ' अक्षर पर अनुस्वार लगा दीजिए। यथा- रामं, कृष्णं, महावीरं, श्रावकं।

२. द्वितीया का द्विवचन बनाने के लिए शब्द के अन्तिम 'अ' को 'औ' बना दीजिए। यथा-कृष्णौ, महावीरौ।

३. तृतीया के बहुवचन के लिए अन्तिम 'अ' दीर्घकर दीजिए और अन्त में 'न्' अधिक लगा दीजिए। यथा– रामान्, कृष्णान्, गणधरान् आदि।

विशेष- प्रश्न तीन चार का उत्तर मिलाकर देखिए, क्या आपने अनुवाद ठीक किया है–

३. १. अहं पुस्तकं तत्र नयामि। २. सः प्रातः जलं पिबति।
३. भक्तः ईश्वरं नमति। ४. कः गृहं गच्छति।
५. याचकः धनं याचति। ६. कृषकाः बीजं वपन्ति।
७. वयं तत्र वसामः। ८. त्वं कुत्र गच्छसि।
९. सः तत्र कदा भवति। १०. का कुत्र गच्छति।

४. १ विद्यार्थी प्रतिदिन स्कूल जाता है।
२. किसान रोज खेत पर जाते है।
३. श्रावक तपस्वियों को नमस्कार करते है।
४. अच्छा बालक सत्य बोलता है।
५. दुष्ट सज्जनो की निन्दा करते है।
६ क्या तू भी सज्जनों की निन्दा करता है।
७. तुम लोग पाठ क्यों नही पढते हो।
८. तपस्वी भोजन भी छोड देते है।
९. में इस समय कही भी नही जाता हूँ।



## सप्तमः पाठः

( अकारान्त पुल्लिग शब्द )

### करण कारक

करण कारक– करण कारक को तृतीया विभक्ति भी कहते है। क्रिया जिस साधन के द्वारा सम्पन्न हो रही हो उसे करण या करण-कारक कहा जाता है। नीचे लिखे हिन्दी वाक्यों मे रेखाकित शब्द क्रिया के साधन होने से करण है। ( हिन्दी में करण कारक को सूचित करने के लिए शब्द के साथ 'से' अथवा 'के द्वारा' लगाया जाता है। ) जैसे

| | कर्ता | करण | कर्म | क्रिया |
|---|---|---|---|---|
| (१) | राम | बाण से | रावण को | मारता है। |
| (२) | छात्र | कलम से | लेख | लिखता है। |
| (३) | वह | नेत्रों से | चित्र को | देखता है। |

संस्कृत में अकारान्त पुंल्लिग शब्दों के रूप इस प्रकार बनते हैं–

| करण कारक शब्द | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| राम | रामेण | रामाभ्यां | रामैः |
| | (राम से) | (दो रामों से) | (बहुत रामों से) |
| बाण | बाणेन | बाणाभ्यां | बाणैः |
| | (वाण से) | (दो बाणों से) | (बहुत वाणों से) |

इसी प्रकार नीचे लिखे शव्दो के करणकारक के रूप बनते हैं–

**विशेष नियम**–(क) तृतीया विभक्ति के एकवचन के अन्तिम '**न**'

तव '**ण**' हो जाता है, जब '**न**' से पूर्व 'र्' अथवा 'ष्' हों। जैसेः–
**ईश्वरेण, पुरुषेण**।

(ख) यदि र् और **न** के बीच मे अथवा **ष** और **न** के बीच में कोई स्वर हो अथवा कवर्ग पवर्ग का कोई अक्षर हो तथा ह, **य, व** हों तो भी **न** को **ण** हो जाता है। अतः रामेण मे (र्+आ+म्+ए+न) **र** और **न** के बीच दो स्वर और **म** होते हुए भी **न** का **ण** हो गया है।

(ग) किन्तु रत्नेन में (र्+अ+त्+न्+ए+न) के मध्य में त् न् होने से **न** को **ण** नहीं हुआ।

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| **ईश्वरेण** | **ईश्वराभ्यां** | **ईश्वरैः** | **असुरेण** | **असुराभ्यां** | **असुरैः** |
| **पुरुषेण** | **पुरुषाभ्यां** | **पुरुषैः** | **सिंहेन** | **सिंहाभ्यां** | **सिंहैः** |
| **बालकेन** | **बालकाभ्यां** | **बालकैः** | **हस्तेन** | **हस्ताभ्यां** | **हस्तैः** |
| **सुरेण** | **सुराभ्यां** | **सुरैः** | **पादेन** | **पादाभ्यां** | **पादैः** |
| **इन्द्रेण** | **इन्द्राभ्यां** | **इन्द्रैः** | **देवेन** | **देवाभ्यां** | **देवैः** |

अव्यय–

| | |
|---|---|
| अन्यत्र–दूसरी जगह, दूसरी ओर | तथाहि–जैसे कि |
| इतस्ततः–इधर–उधर | तूष्णीम्–चुप |
| इह–यहां | प्रत्युत–बल्कि |
| एकदा–एक बार | सततम्–निरन्तर |
| कदापि न–कभी नहीं | सततम्–निरन्तर |
| तर्हि–तो, तब तो | कुत्रचित्–कही |
| तु–तो | अजस्रम्–लगातार |
| नूनम्–निश्चय ही | सह–साथ |
| कुतः–कहां से | इत्येव–यही |

## प्रत्यय ज्ञान करण कारक

१ एक वचन के लिये अन्त के 'अ' को 'ए' बनादे और अन्त मे 'न' या 'ण' लगादे। जैसे:- **रामेण, देवेन।**

२ द्विवचन के लिए शब्द के अन्तिम 'अ' को दीर्घ करदे और साथ में **भ्याम्** लगादे। यथा:–**रामाभ्याम्।**

३ बहुवचन के लिए शब्द के अन्तिम 'अ' को 'ऐ' की मात्रा (ै) के रूप में बदलकर अन्त मे विसर्ग लगादे। यथा:–**रामैः देवैः।**

अभ्यास–

१ नीचे लिखे शब्दों के करण कारक के रूप लिखिए:–

तापसः, आर्यः, युवकः, जीवितः, परिव्राजकः।

२ राम शब्द के कर्ता, कर्म और करण कारक में रूप लिखिए:–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| कर्ता | – | रामः | रामौ | रामाः |
| कर्म | – | रामम् | रामौ | रामान् |
| करण | – | रामेण | रामाभ्यां | रामैः |

३ नीचे लिखे हिन्दी वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद कीजिए:-

१ पिता पुत्रों का निश्चय ही पालन करता है।

२ जो आज त्याग करती है, वह कल अमृत पीती है।

३ शिष्य गुरु से पूछता है।

४ तू वहां नही देखता, दूसरी तरफ देखता है।

प्रश्न ३ का उत्तर मिलाइए, क्या आपने अनुवाद ठीक किया है:-

१ जनक: पुत्रान् नूनं भरति।

२ या अद्य त्यजति सा श्वः अमृतं पिबति।

३ शिष्य: अध्यापकं पृच्छति।

४ त्वं तत्र नहि पश्यसि, अन्यत्र पश्यसि।



# अष्टमः पाठः

## श्रमण–श्रावकौ

एकः श्रमणः तत्र वसति। सः प्रत्यहं श्रीमहावीरं नमति तपति च। एकदा सः रुग्णः भवति स्म। इदानीं सः किमपि न खादति, उष्णं (गरम) जलं पिबति। दिवा नक्तं च 'ॐ नमो अरिहंताणं' इत्येवं जपति सततम्।

एकदा तत्र एकः श्रावकः आगच्छतिस्म। श्रावकः श्रमणं पृच्छतिस्म च–

'श्रमण वर्य! त्वं किं सततं जपसि। श्रमणः वदतिस्म–अहम् 'ॐ नमो अरिहंताणं' इति मन्त्रेण श्री महावीरं स्मरामि।

श्रावकः- इदानीं त्वं रुग्णः तर्हि त्व किं खादसि?

श्रमणः–अहं किं अपि न खादामि श्रावक!

श्रावकः–'तर्हि कथं जीवसि?'

श्रमणः- प्रत्यहं उष्णं जलं पिबामि, तेन एव जीवामि।

श्रावकः–किं उष्णेन जलेन अपि मनुष्यः जीवति?

श्रमणः–जलं एव जीवनं, जलेन जीवन्ति जीवाः।

रूप को प्रकट करने के लिए हिन्दी में शब्द के साथ–'**के लिए**' अथवा '**को**' लगा दिए जाते है। जैसे–**माता बच्चे को लड्डू देती है**। इस वाक्य से ज्ञात हो रहा है कि लड्डू बच्चे को दिये जा रहे है, अतः **बच्चे को**' यह सम्प्रदान कारक का रूप है।

'**वीर विजय के लिये लडते हैं**' इस वाक्य से ज्ञात हो रहा है कि लडना क्रिया विजय के उद्देश्य से की जा रही है, अतः **विजय के लिए** यह सम्प्रदान रूप है।

**अपादान**– जिस वस्तु या जीव से कोई वस्तु या जीव अलग हो, उसे अपादान कहा जाता है। पञ्चमी विभक्ति ही अपादान कहलाती है। हिन्दी में इसका प्रत्यय '**से**' होता है। जैसे–

'**वृक्ष से पत्ता गिरता है**' इस वाक्य में वृक्ष अपादान है, क्योकि उससे पत्ता अलग हो रहा है।

**विशेष**–नीचे लिखे अर्थो मे भी अपादान का प्रयोग होता है–

जिससे घृणा की जाय (वह '**पाप से**' घृणा करता है)।
जिससे हटा जाय (वह अपने '**कर्तव्य से**' हट रहा है)।
जिससे डरा जाय ('**चोर से**' बच्चा डरता है)।
जिससे रक्षा की जाय (मेरी '**पाप से**' रक्षा करो)।
जिससे पढा जाय (राम '**अध्यापक से**' पढता है)।
जिससे कोई वस्तु निकलती है ('**हिमालय से**' गंगा निकलती है)।
जिससे दूरी दिखाई जाय ('**प्रयाग से**' चित्रकूट कुछ दूर है)।
जिससे लज्जा की जाय (वधू '**ससुर से**' लजाती है)।

संस्कृत मे अकारान्त पुल्लिग शब्दो की सम्प्रदान और अपादान कारको मे रूप रचना इस प्रकार की जाती है:–

| | | | |
|---|---|---|---|
| राम | –सम्प्रदान–**रामाय** | **रामाभ्यां** | **रामेभ्यः** |
| | (राम के लिये) | (दो रामो के लिए) | (सब रामो के लिये) |
| | अपादान–**रामात्** | **रामाभ्यां** | **रामेभ्यः** |
| | (राम से) | (दो रामों से) | (सब रामों से) |
| महावीर | –सम्प्रदान–**महावीराय** | **महावीराभ्यां** | **महावीरेभ्यः** |
| | अपादान–**महावीरात्** | **महावीराभ्यां** | **महावीरेभ्यः** |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अश्व: | –सम्प्रदान–अश्वाय | अश्वाभ्यां | अश्वेभ्य: |
| | अपादान–अश्वात | अश्वाभ्यां | अश्वेभ्य: |
| इन्द्र– | सम्प्रदान–इन्द्राय | इन्द्राभ्यां | इन्द्रेभ्य: |
| | अपादान–इन्द्रात् | इन्द्राभ्यां | इन्द्रेभ्य: |
| असुर– | अम्प्रदान–असुराय | असुराभ्यां | असुरेभ्य: |
| | अपादान–असुरात् | असुराभ्यां | असुरेभ्य: |
| पुरुष– | सम्प्रदान–पुरुषाय | पुरुषाभ्यां | पुरुषेभ्य: |
| | अपादान–पुरुषात् | पुरुषाभ्यां | पुरुषेभ्य: |

विशेष–सम्प्रदान और अपादान कारकों मे केवल एक वचन के रूप भिन्न होते है। द्विवचन और बहुवचन मे रूप समान रहते हैं।

## प्रत्यय ज्ञान–सम्प्रदान

१ एकवचन के लिये शब्द के अन्तिम 'अ' को दीर्घ करके अन्त मे 'य' लगा दीजिए। यथा:–**रामाय, कृष्णाय, गणधराय, श्रावकाय**।

२ द्विवचन के लिये शब्द के अन्तिम 'अ' को दीर्घ करदे, अन्त मे भ्याम् लगा दीजिए। यथा:–**रामाभ्याम**।

३ बहुवचन के लिये शब्द के अन्तिम 'अ' को 'ए' ( े ) के रूपमें बदल कर अन्त मे **भ्य:** लगा दीजिए। यथा:–**रामेभ्य: देवेभ्य:** अश्वेभ्य:।

## अपादान

१ एकवचन के लिए शब्द के अन्तिम 'अ' को दीर्घ कीजिए और अन्त मे 'त्' या 'द्' लगा दीजिए। यथा:–**रामात्** या रामाद, **तापसात्** या **तापसाद्**।

२ द्विवचन और बहुवचन सम्प्रदान कारक के समान ही बनाएं।

**अभ्यास**–(१) निम्नलिखित शब्दों के सम्प्रदान और अपादान कारक में रूप लिखो:–जीव, धर्म।

| उत्तर- | जीव–जीवाय | जीवाभ्यां | जीवेभ्यः |
|---|---|---|---|
| | जीवाद् | जीवाभ्यां | जीवेभ्यः |
| | धर्म–धर्माय | धर्माभ्यां | धर्मेभ्यः |
| | धर्माद् | धर्माभ्यां | धर्मेभ्यः |

(२) निम्नलिखित विभक्ति सहित शब्दों मे बताइए कौन सा कारक है तथा कौन सा वचन है:–

देवाय, श्रमणात्, महावीरेण, चरणाभ्यां, युवकेभ्यः, श्रेष्ठौ, वानरान्, मूषकेभ्यः ।

(३) अश्व शब्द के कर्ता, कर्म, करण, सम्प्रदान, अपादान कारकों के तीनों वचनों में रूप लिखिए–

उत्तर–

**अश्व**

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | अश्वः | अश्वौ | अश्वाः |
| कर्म– | अश्वं | अश्वौ | अश्वान् |
| करण– | अश्वेन | अश्वाभ्यां | अश्वैः |
| सम्प्रदान– | अश्वाय | अश्वाभ्यां | अश्वेभ्यः |
| अपादान– | अश्वात् | अश्वाभ्यां | अश्वेभ्यः |

(४) हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद कीजिए–

१ वह घोडे से रोज गिरता है ।
२ वह धर्म–मार्ग से दूर जाती है ।
३ ऋषभदेव घर से वन में जाते है ।
४ तपस्वी मुख से बोलता है ।
५ छात्र गुरु से पुस्तक मांगता है ।
६ विद्यार्थी पाठ याद करता है ।

प्रश्न चार के उत्तर का मिलान कीजिए क्या आपने शुद्ध अनुवाद किया है ।

१ सः अश्वात् प्रत्यहं पतति ।
२ सा धर्ममार्गात् दूरं गच्छति ।
३ ऋषभदेवः गृहात् वनं गच्छति ।
४ तापसः मुखेन वदति ।
५ छात्रः अध्यापकात् पुस्तकं याचति ।
६ छात्रः पाठं स्मरति ।

# दशमः पाठः

## लङ्लकार ( भूतकाल )

संस्कृत में भूतकाल के लिये पारिभाषिक शब्द है लङ् अथवा लङ्लकार। जब हम कहते है कि 'गम् धातु की लङ्लकार में रूप रचना करो' तो हमारा तात्पर्य यह होता है कि गम् धातु की भूतकाल सूचक रूप रचना कीजिए।

## गम् ( जाना ) लङ्लकार

( गम् धातु को लङ्लकार मे रूप-रचना करते समय गम् को गच्छ हो जाता हैं।

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | अगच्छत् | अगच्छताम् | अगच्छन् |
| | (वह गया था) | (वे दो गये थे) | (वे सब गये थे) |
| मध्यम पुरुष– | अगच्छः | अगच्छतम् | अगच्छत् |
| | (तूं गया था) | (तुम दोनों गये थे) | (तुम सब गये थे) |
| उत्तम पुरुष– | अगच्छम् | अगच्छाव | अगच्छाम |
| | (मैं गया था) | (हम दोनों गये थे) | (हम सब गये थे ) |

**ध्यान देने योग्य नियम–**

(क) लङ्लकार में धातु की रूप रचना करते समय धातु से पूर्व 'अ' अवश्य लगा दिया जाता है।

(ख) केवल मध्यम पुरुष के एकवचन के अन्त में विसर्ग लगाई जाती है।

(ग) प्रथम पुरुष के प्रत्येक रूप में अन्तिम वर्ण हल् है।
मध्यम पुरुष के द्विवचन में अन्तिम वर्ण हल् है।
उत्तम पुरुष के एकवचन में अन्तिम वर्ण हल् है।

(घ) जिन धातुओं के आदि में व्यंजन हो उनके आदि में 'अ' अ हो रहता हैं, जिन धातुओं के आरम्भ में स्वर हो उनका रूप भिन्न हो जाता है, जिसका ज्ञान आगे के पाठों में कराया जाएगा।

विशेष–भूतकाल के तीन रूप हैं–

**परोक्ष भूत**– ऐसा भूतकाल जो बहुत प्राचीनकाल से सम्बन्ध रखता हो जिसे हमारी आंखों ने न देखा हो। जैसे– राम वन में गए– **रामः वनं जगाम।**

(संस्कृत मे ऐसे भूतकाल के लिये लिङ् लकार का प्रयोग होता है)

**अनद्यतन भूत**– ऐसा भूतकाल जो कल अथवा कल से पूर्व काल से सम्बन्ध रखता हो और जिसे हमारी आँखों ने देखा हो।

(संस्कृत में ऐसे भूतकाल के लिये लङ् लकार का प्रयोग होता है।)

**सामान्य भूत**–ऐसा भूतकाल जो कुछ ही समय पूर्व घटित क्रिया से सम्बन्ध रखता हो।

(संस्कृत मे ऐसे भूतकाल के लिये लुङ् लकार का प्रयोग होता है।)

विशेष–संस्कृत के विद्वानों ने व्यवहार में यह विभाग स्वीकार नहीं किया, अतः लङ् लकार का प्रयोग किसी भी भूतकाल के लिए किया जा सकता है।

इसी प्रकार कुछ अन्य धातुओं के रूप इस प्रकार हैं।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| तप् – | प्रथम पुरुष | अतपत् | अतपताम् | अतपन् |
| दुखी होना | मध्यम पुरुष | अतपः | अतपतम् | अतपत |
| या तप करना | उत्तम पुरुष | अतपम् | अतपाव | अतपाम |
| या तपना | | | | |
| स्मृ (स्मर्) – | प्रथम पुरुष – | अस्मरत् | अस्मरताम् – | अस्मरन् |
| याद करना | मध्यम पुरुष– | अस्मरः | अस्मरतम् | अस्मरत |
| | उत्तम पुरुष– | अस्मरम् | अस्मराव | अस्मराम |
| स्था (तिष्ठ्)– | प्रथम पुरुष– | अतिष्ठत् | अतिष्ठताम् | अतिष्ठन् |
| ठहरना | मध्यम पुरुष– | अतिष्ठः | अतिष्ठतम् | अतिष्ठत |
| | उत्तम पुरुष– | अतिष्ठम् | अतिष्ठाव | अतिष्ठाम |
| वद् – | प्रथम पुरुष– | अवदत् | अवदताम् | अवदन् |
| बोलना | मध्यम पुरुष– | अवदः | अवदतम् | अवदत |
| | उत्तम पुरुष– | अवदम् | अवदाव | अवदाम |

इसी प्रकार निम्नलिखित धातुओ की लङ् लकार मे रूप रचना कीजिए–

| | | | |
|---|---|---|---|
| भू (भव्)– | होना | अभवत्– | हुआ या हुआ था । |
| पा (पिव्)– | पीना | अपिवत् | पिया या पिया था । |
| चल्– | चलना | अचलत्– | चला या चला था । |
| पत्– | गिरना | अपतत्– | गिरा या गिरा था । |
| दृश् (पश्य्)– | देखना | अपश्यत्– | देखा या देखा था । |
| प्रच्छ (पृच्छ्)– | पूछना | अपृच्छत्– | पूछा या पुछा था । |
| नी (नय्)– | ले जाना | अनयत् – | ले गया या ले गया था । |
| हृञ् (हर्)– | हरण करना | अहरत्– | हर ले गया या उठाले गया। |
| व्रज्– | चलना | अव्रजत्– | चला गया या चला गया था । |
| नम् | नमस्कार करना या झुकना | अनमत्– | झुका या झुका था । |
| त्यज्– | त्यागना, छोडना | अत्यजत– | छोड दिया या छोड दिया था । |
| रक्ष्– | रक्षा करना | अरक्षत्– | रक्षा की या रक्षा की थी । |



# एकादशः पाठः

## नास्ति सत्यात् परोधर्मः

( सत्य से बडा कोई धर्म नही )

एकदा अहं जैनस्थानकं अगच्छम् । तत्र अपश्यम् यत् एकः श्रावकः पूज्यं श्रमणं नमति । अहं अपि श्रमणम् अनमं अपृच्छं च–

'श्रमणश्रेष्ठ ! श्रावकं किं उपदिशसि ? श्रमणः अवदत्–अहं अवदम् यद्धि–

सत्यं एव तपः । न सत्य ... । यः सत्यं वदति सः स्वर्गं गच्छति । नृपः हरिश्चन्द्रः स ... नः स्वर्गं अगच्छत् । स्वर्गात् आगच्छति सः ... ः सत्यं रक्षति सः धर्मशीलः । धर्मशीलः धर्मं ... रक्षति धर्मः तं ...

अहं श्रावक: च श्रमणं अनमाव, गृहं च अगच्छाव ।

अभ्यास–

(क) इस पाठ का हिन्दी मे अनुवाद कीजिए ।

(ख) निम्नलिखित शब्दों के लकार, पुरुष और वचन बताइए–

रक्षति, अरक्षत्, भवति, अभवत् नमति, अनमम् ।



# द्वादश: पाठ:

## सम्बन्ध और अधिकरण कारक

**सम्बन्ध कारक–**

संस्कृत में सम्बन्ध की गणना कारकों मे नही की जाती, परन्तु हमने सुविधा की दृष्टि से इसकी कारको मे गणना कर ली है। सम्बन्ध कारक ही षष्ठी विभक्ति है। हम हिन्दी मे सम्बन्ध कारक को सूचित करने के लिए शब्द के साथ का, की, के अथवा ना, नी, ने अथवा रा, री, रे लगा लिया करते है।

जैसे– **राम** का घर, **अपनी** पुस्तक, **हमारी** दुनिया।

इन वाक्यो मे मोटे अक्षरो में लिखे शब्द सम्बन्ध कारक है।

कभी–कभी सम्बन्ध के अर्थ में हम 'से' का भी प्रयोग करते हैं– गुणों से अनभिज्ञ (गुणों को न जानने वाला)।

**अधिकरण कारक–**

अधिकरण कारण को सप्तमी विभक्ति कहा जाता है। हिन्दी मे अधिकरण कारक को सूचित करने के लिए शब्द के साथ 'में' अथवा 'पर' लगा दिये जाते हैं।

जैसे– मैं **ग्राम** में रहता हूं. **वृक्ष** पर पक्षी बैठा है।

जब किसी कार्य के हो जाने पर दूसरा कार्य होता है तब जो कार्य हो चुका होता है, उसमें सप्तमी विभक्ति होती है।

जैसे– राम के जाने पर मैं भी जाऊंगा।

अकारान्त पुल्लिग शब्दों की सम्बन्ध कारक और अधिकरण कारक मे रूप–रचना इस प्रकार होती है:–

| | सम्बन्ध | | | अधिकरण | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| राम– | रामस्य | रामयो: | रामाणाम् | रामे | रामयो: | रामेषु |
| श्रमण– | श्रमणस्य | श्रमणयो: | श्रमणानाम् | श्रमणे | श्रमणयो: | श्रमणेषु |
| धर्म– | धर्मस्य | धर्मयो: | धर्माणाम् | धर्मे | धर्मयो: | धर्मेषु |
| तापस– | तापसस्य | तापसयो: | तापसानाम् | तापसे | तापसयो: | तापसेषु |
| ग्राम– | ग्रामस्य | ग्रामयो: | ग्रामाणाम् | ग्रामे | ग्रामयो: | ग्रामेषु |
| सिह– | सिंहस्य | सिंहयो: | सिंहानाम् | सिंहे | सिंहयो: | सिंहेषु |
| आश्रम– | आश्रमस्य | आश्रमयो: | आश्रमाणाम् | आश्रमे | आश्रमयो: | आश्रमेषु |

## प्रत्यय ज्ञान

सम्बन्ध कारक–

(१) सम्बन्ध कारक के एक वचन मे शब्द के अन्त मे **'स्य'** लगा दिया जाता है। यथा–**रामस्य, देवस्य**।

(२) सम्बन्ध कारक के द्विवचन में शब्द के अन्त मे **'यो'** लगा दिया जाता है। यथा–**रामयो: देवयो:**।

(३) सम्बन्ध कारक बहुवचन मे शब्द के अन्त में **'नाम'** या **'णाम्'** लगा दिया जाता है। यथा–**देवानाम् रामाणाम्**।

अधिकरण कारक–

(१) अधिकरण कारक के एकवचन में शब्द के अन्तिम 'अ' को 'ए' ( े ) बना दिया जाता है। यथा–**रामे, श्रमणे**।

(२) अधिकरण के द्विवचन में शब्द के अन्त में **'यो:'** लगा दिया जाता है। यथा–**रामयो:**।

(३) अधिकरण के बहुवचन में शब्द के अन्त में **'षु'** लगा दिया जाता है। यथा–**रामेषु, देवेषु**।

# सम्बोधन

सम्बोधन–जिस व्यक्ति या वस्तु को लक्ष्य करके बोला जाता है उसे सम्बोधन कहा जाता है। जैसे–हे राम ! तुम जाओ।

कभी-कभी 'हे' का प्रयोग नहीं भी किया जाता है। जैसे–श्याम ! तुम पढो।

संस्कृत मे सम्बोधन को सूचित करने के लिये शब्दों से पूर्व–हे, भोः, अये, अयि आदि शब्दो का प्रयोग किया जाता है।

विशेष–अकारान्त पुल्लिग शब्दो के सम्बोधन रूप बनाने के लिये–प्रथमा विभक्ति के ही रूप रखे जाते है, किन्तु एकवचन में शब्द के आगे रहनेवाली विसर्गो का लोप हो जाता है अर्थात् उन्हें हटा दिया जाता है। जैसे–

| | | | |
|---|---|---|---|
| राम– | हे राम | हे रामौ | हे रामाः |
| श्रावक– | भोः श्रावक | भोः श्रावकौ | भोः श्रावकाः |
| श्रमण– | हे श्रमण | हे श्रमणौ | हे श्रमणाः |
| गौतम– | भोः गौतम | भोः गौतमौ | भोः गौतमाः |
| गणधर– | हे गणधर | हे गणधरौ | हे गणधराः |
| देव– | हे देव | हे देवौ | हे देवाः |
| छात्र– | हे छात्र | हे छात्रौ | हे छात्राः |

अभ्यास–

(क) अकारान्त गणधर शब्द के सभी कारको में रूप लिखिए:–

उत्तर–

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | गणधरः | गणधरौ | गणधराः |
| कर्म– | गणधरम् | गणधरौ | गणधरान् |
| करण– | गणधरेण | गणधराभ्यां | गणधरैः |
| सम्प्रदान– | गणधराय | गणधराभ्यां | गणधरेभ्यः |
| अपादान– | गणधरात् | गणधराभ्यां | गणधरेभ्यः |
| सम्बन्ध– | गणधरस्य | गणधरयोः | गणधराणाम् |
| अधिकरण– | गणधरे | गणधरयोः | गणधरेषु |
| सम्बोधन– | हे गणधर | हे गणधरौ | हे गणधराः |

# त्रयोदशः पाठः

## लृट् (भविष्यत् काल)

किसी भी क्रिया के भविष्यत्काल के प्रयोग की सूचना के लिये हम हिन्दी में **गा, गी, गे** का प्रयोग करते है । संस्कृत मे भविष्यत् काल के लिये पारिभाषिक शब्द है लृट् लकार । जब हम कहते हैं कि 'भू' धातु की लृट् लकार में रूप रचना करो तो हमारा तात्पर्य यही होता है कि भू धातु की भतिष्यत् काल सूचक रूप रचना कीजिए ।

## भू–होना (लृट् लकार)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | भविष्यति<br>(वह होगा) | भविष्यतः<br>(वे दो होंगे) | भविष्यन्ति<br>(वे सब होंगे) |
| मध्यम पुरुष– | भविष्यसि<br>(तूं होगा) | भविष्यथः<br>(तुम दोनों होंवोगे) | भविष्यथ<br>(तुम सब होवोंगे) |
| उत्तम पुरुष– | भविष्यामि<br>(मैं होऊँगा) | भविष्यावः<br>(हम दोनों होगे) | भविष्यामः<br>(हम सब होंगे) |

## गम्–जाना (लृट् लकार)

(लृट् लकार में गम् को गच्छ् नहीं होता)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | गमिष्यति | गमिष्यतः | गमिष्यन्ति |
| मध्यम पुरुष– | गमिष्यसि | गमिष्यथः | गमिष्यथ |
| उत्तम पुरुष– | गमिष्यामि | गमिष्यावः | गमिष्यामः |

## चल् (चलना)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | चलिष्यति | चलिष्यतः | चलिष्यन्ति |
| मध्यम पुरुष– | चलिष्यसि | चलिष्यथः | चलिष्यथ |
| उत्तम पुरुष– | चलिष्यामि | चलिष्यावः | चलिष्यामः |

## वद् (बोलना)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | वदिष्यति | वदिष्यतः | वदिष्यन्ति |
| मध्यम पुरुष– | वदिष्यसि | वदिष्यथः | वदिष्यथ |
| उत्तम पुरुष– | वदिष्यामि | वदिष्यावः | वदिष्यामः |

## पत् (गिरना)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष– | पतिष्यति | पतिष्यतः | पतिष्यन्ति |
| मध्यम पुरुष– | पतिष्यसि | पतिष्यथः | पतिष्यथ |
| उत्तम पुरुष– | पतिष्यामि | पतिष्यावः | पतिष्यामः |

विशेष– नीचे लिखी धातुओं के रुप भी इसी प्रकार बनेंगे।

| | | |
|---|---|---|
| सर्–सरकना | मूर्छ्–मूर्छित होना | भ्रम्–भ्रमण करना |
| व्रज्–जाना | रक्ष्–रक्षा करना | याच् मांगना |
| वम्–उल्टी करना | लप्–बोलना | भर–पालन करना |
| भण्–बोलना | रट्–रटना | खाद्–खाना |
| फल्–फलना | निन्द्–निन्दा करना | |

विशेष नीचे लिखी धातुओं के लृट् लकार में रूप रचना मे अन्तर है, अतः इन्हें ध्यान से पढिये–

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| पा–(पीना) | प्र०– | पास्यति | पास्यतः | पास्यन्ति |
| | म०– | पास्यसि | पास्यथः | पास्यथ |
| | उ०– | पास्यामि | पास्यावः | पास्यामः |
| स्था–(ठहरना) | प्र०– | स्थास्यति | स्थास्यतः | स्थास्यन्ति |
| | म०– | स्थास्यसि | स्थास्यथः | स्थास्यथ |
| | उ०– | स्थास्यामि | स्थास्यावः | स्थास्यामः |

विशेष- नीचे लिखी धातुओं के रूपो में पुनः कुछ भिन्नता है, इन्हें भी ध्यान से पढिये–

| | | | |
|---|---|---|---|
| दृश्-(देखना) | प्र०- द्रक्ष्यति | द्रक्ष्यतः | द्रक्ष्यन्ति |
| | म०- द्रक्ष्यसि | द्रक्ष्यथः | द्रक्ष्यथ |
| | उ०- द्रक्ष्यामि | द्रक्ष्यावः | द्रक्ष्यामः |
| नी-(लेजाना) | प्र०- नेष्यति | नेष्यतः | नेष्यन्ति |
| | म०- नेष्यसि | नेष्यथः | नेष्यथ |
| | उ०- नेष्यामि | नेष्यावः | नेष्यामः |
| वस्-(रहना) | प्र०- वत्स्यति | वत्स्यतः | वत्स्यन्ति |
| | म०- वत्स्यसि | वत्स्यथः | वत्स्यथ |
| | उ०- वत्स्यामि | वत्स्यावः | वत्स्यामः |
| त्यज्-(त्याग करना) | प्र०- त्यक्ष्यति | त्यक्ष्यतः | त्यक्ष्यन्ति |
| | म०- त्यक्ष्यसि | त्यक्ष्यथः | त्यक्ष्यथ |
| | उ०- त्यक्ष्यामि | त्यक्ष्यावः | त्यक्ष्यामः |
| यज्-(पूजा करना) | प्र०- यक्ष्यति | यक्ष्यतः | यक्ष्यन्ति |
| | म०- यक्ष्यसि | यक्ष्यथः | यक्ष्यथ |
| | उ०- यक्ष्यामि | यक्ष्यावः | यक्ष्यामः |
| पच्-(पकाना) | प्र०- पक्ष्यति | पक्ष्यतः | पक्ष्यन्ति |
| | म०- पक्ष्यसि | पक्ष्यथः | पक्ष्यथ |
| | उ०- पक्ष्यामि | पक्ष्यावः | पक्ष्यामः |

अभ्यास-

(क) हिन्दी से संस्कृत बनाइए:-

(१) क्या तूं शास्त्र पढेगा ?

(२) हम सायंकाल घर पर पहुंच जाएंगे (आ+गम्)

(३) क्या तूं आज विद्यालय में आएगा ?

(४) मैं भी वहीं होऊँगा।

(५) मै दवाईखाने से (औषधालयात्) दवाई लाऊंगा ।
(आ+नी)

(६) वह मांस नहीं खाएगा ।

उत्तर मिलाइए—

(१) किं त्वं शास्त्र पठिष्यति ?

(२) वयं सायं गृहं आगमिष्यामः ।

(३) किं त्वं अद्य विद्यालयं आगमिष्यसि ?

(४) अहं अपि तत्र भविष्यामि ।

(५) अहं औषधालयात् औषधि आनेष्यामि ।

(६) सः नहि मांसं खादिष्यति ।



## चतुर्दशः पाठः

### लोट् लकार और विधि लिङ् लकार

लोट् जोर विधि लिङ् लकारों का प्रयोग प्रायः समान अर्थ में ही होता है, फिर भी हम दोनों लकारों के विशेष प्रयोग प्रदर्शित कर रहे हैं, उन्हीं के अनुसार इनका प्रयोग करना चाहिए—

(क) जब अनुमति देनी हो— जैसे— आप यहां आइए ।
लोट् और लिङ दोनो का प्रयोग किया जा सकता है ।

(ख) जब निमन्त्रण देना हो— जैसे— आज आप यही भोजन कीजिए ।
लोट् और लिङ् दोनों का प्रयोग किया जा सकता है ।

(ग) जब आशीर्वाद देना हो— जैसे—जाओ, विजयी बनों ।
लोट् और लिङ् दोनों का प्रयोग किया जा सकता है ।

(घ) जब उपदेश के रूप में आदेश देना हो—जैसे सदा सत्य बोलो ।
लोट् और लिङ् दोनों में प्रयोग किया जा सकता है ।

## केवल लिङ् का प्रयोग

(क) जब सम्भावना प्रकट करनी हो–जैसे– शायद आज मेरे पिताजी आएँ।

(ख) जब प्रश्न करना हो– जैसे– मैं बैठूँ या जाऊँ।

(ग) जब सौगन्ध खानी हो- जैसे- जो झूठ बोले उसके बेटे मरें।

(घ) जब अनुरोध करना हो–जैसे–आप कृपया यहीं बैठें अन्यत्र नही।

(ङ) इच्छानुसार कार्य करने की आज्ञा- जैसे- चाहो तो पढो, चाहो तो खेलो।

## कुछ आवश्यक धातुओं की
## लोट् और विधि लिङ् में रूप–रचना

| | | लोट् | | | लिङ् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भू– होना | प्र०– | भवतु | भवतां | भवन्तु | भवेत् | भवेतां | भवेयुः |
| | म०– | भव | भवतं | भवत | भवेः | भवेतं | भवेत |
| | उ०– | भवानि | भवाव | भवाम | भवेयं | भवेव | भवेम |
| गम्– | प्र०– | गच्छतु | गच्छतां | गच्छन्तु | गच्छेत् | गच्छेतां | गच्छेयुः |
| | म०– | गच्छ | गच्छतं | गच्छत | गच्छेः | गच्छेतं | गच्छेत |
| | उ०– | गच्छानि | गच्छाव | गच्छाम | गच्छेयं | गच्छेव | गच्छेम |
| पा (पिव्) | प्र०– | पिवतु | पिवतां | पिवन्तु | पिवेत् | पिवेतां | पिवेयुः |
| पीना | म०– | पिव | पिवतं | पिवत | पिवेः | पिवेतं | पिवेत |
| | उ०– | पिवानि | पिवाव | पिवाम | पिवेयं | पिवेव | पिवेम |
| स्था– | प्र०– | तिष्ठतु | तिष्ठतां | तिष्ठन्तु | तिष्ठेत् | तिष्ठेतां | तिष्ठेयुः |
| (तिष्ठ) | म०– | तिष्ठ | तिष्ठतं | तिष्ठत | तिष्ठेः | तिष्ठेतं | तिष्ठेत |
| ठहरना | उ०– | तिष्ठानि | तिष्ठाव | तिष्ठाम | तिष्ठेयं | तिष्ठेव | तिष्ठेम |

पूर्व प्रदर्शित धातुओं का दोनो लकारों में एक-एक रूप दिया जा रहा है, शेष रूपों का अभ्यास ऊपर लिखी धातुओं के रूपों के समान स्वयं कीजिए-

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| चल्- | चलतु, | चलेत् | वप्- | वपतु, | वपेत् |
| वद्- | वदतु, | वदेत् | वस्- | वसतु, | वसेत् |
| पत्- | पततु, | पतेत् | वम्- | वमतु, | वमेत् |
| दृश् (पश्य)- | पश्यतु | पश्येत् | भण्- | भणतु, | भणेत् |
| प्रच्छ- | पृच्छतु, | पृच्छेत् | मूर्च्छ्- | मूर्च्छतु | मूर्च्छेत् |
| नी (नय)- | नयतु, | नयेत् | नम- | नमतु, | नमेत |
| तप्- | तपतु, | तपेत् | त्यज्- | त्यजतु, | त्यजेत् |
| स्मृ (स्मर्)- | स्मरतु | स्मरेत् | रक्ष्- | रक्षतु, | रक्षेत् |
| हृञ् (हर्)- | हरतु, | हरेत् | लप्- | लपतु, | लपेत् |
| सर्- | सरतु, | सरेत् | रट्- | रटतु, | रटेत् |
| व्रज्- | व्रजतु | व्रजेत् | याच- | याचतु, | याचेत् |
| पठ्- | पठतु, | पठेत् | भ्रम्- | भ्रमतु | भ्रमेत् |
| भज्- | भजतु, | भजेत् | यज्- | यजतु, | यजेत् |
| फल्- | फलतु | फलेत् | भृ (भर्)- | भरतु, | भरेत् |
| पच्- | पचतु, | पचेत् | चर्- | चरतु, | चरेत् |
| निन्द- | निन्दतु, | निन्देत | क्रन्द- | क्रन्दतु | क्रन्देत् |

अभ्यास-

उत् उपसर्ग पूर्व लगाकार स्था धातु के लट्, लङ्, लृट्, लोट् और विधिलिङ् इन पाँच लकारों में रूप लिखिए-

उत् + तिष्ठति = उत्तिष्ठति (खडे होना)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लट्- | प्र०- | उत्तिष्ठति | उत्तिष्ठतः | उत्तिष्ठन्ति |
| | म०- | उत्तिष्ठसि | उत्तिष्ठथः | उत्तिष्ठथ |
| | उ०- | उत्तिष्ठामि | उत्तिष्ठावः | उत्तिष्ठामः |

उत् + उत्तिष्ठत् = उततिष्ठत्

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लङ्- | प्र०- | उदतिष्ठत् | उदतिष्ठतां | उदतिष्ठन् |
| | म०- | उदतिष्ठः | उदतिष्ठतं | उदतिष्ठत |
| | उ०- | उदतिष्ठम् | उदतिष्ठाव | उदतिष्ठाम |

उत् + स्थास्यति = उत्स्थास्यति

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लृट्- | प्र०- | उत्स्थास्यति | उत्स्थास्यतः | उत्स्थास्यन्ति |
| | म०- | उत्स्थास्यसि | उत्स्थास्यथः | उत्स्थास्यथ |
| | उ०- | उत्स्थास्यामि | उत्स्थास्यावः | उत्स्थायस्माः |

उत् + तिष्ठतु = उत्तिष्ठतु

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लोट्- | प्र०- | उत्तिष्ठतु | उत्तिष्ठतां | उत्तिष्ठन्तु |
| | म०- | उत्तिष्ठ | उत्तिष्ठतं | उत्तिष्ठत |
| | उ०- | उत्तिष्ठानि | उत्तिष्ठाव | उत्तिष्ठाम |

उत् + तिष्ठेत् = उत्तिष्ठेत्

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| विधि लिङ- | प्र०- | उत्तिष्ठेत् | उत्तिष्ठेतां | उत्तिष्ठेयुः |
| | म०- | उत्तिष्ठेः | उत्तिष्ठेतं | उत्तिष्ठेत |
| | उ०- | उत्तिष्ठेयं | उत्तिष्ठेव | उत्तिष्ठेम |

| अव्यय- | वाक्य |
|---|---|
| इतस्ततः-इधर-उधर- | इतस्ततः भ्रमति गोवत्सः (वछडा) |
| वृथा-व्यर्थ- | न वृथा शपथं कुर्यात् । |
| यावत्-जब तक- | निधनं न भवेत् यावत् । |
| तावत्-तब तक- | तावत् स्मरतु ईश्वरम् । |
| किंचित्-कुछ- | नहि मानुषात् श्रेष्ठतरं हि किंचित् । |



# पंचदशः पाठः

## सूक्तयः

सुन्दर बातें जो जीवन मे हर समय मनुष्य को ज्ञान और सावधानी का पाठ पढाती रहती है ।

## धर्म

१ धर्मः सर्वस्य धारकः–धर्म सबको धारण करनेवाला है ।

२ न लिङ्गं धर्मकारणम्–लिङ्ग अर्थात् वेशभूषा ही धर्म का रूप नही ।

३ अहिंसा परमो धर्मः–अहिसा ही बडा धर्म है ।

४ धर्मो विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठा–धर्म सम्पूर्ण ससार का आधार है ।

५ लोके धर्मिष्ठं प्रजाः उपसर्पन्तिः–ससार मे धर्मात्मा के पास ही लोग जाते है ।

६ धर्मेण पापम् नुदति–धर्म से पाप नष्ट होते है ।

७ धर्मे सर्वं प्रतिष्ठितम्–धर्म मे ही सब कुछ प्रतिष्ठित है ।

८ तस्मात् धर्मं परमं वदन्ति–इस लिये धर्म को ही सबसे बडा कहा जाता है ।

९ न क्षीणं जीवनं यावत्–जब तक जीवन नष्ट नही होता
तावत् धर्मं समाचरे–तब तक धर्म का आचरण करलो ।

१० रागे द्वेषे च यः लीनः–जो राग द्वेष मे लीन है
सः धर्मात्मा कथं भवेत्–वह धर्मात्मा कैसे हो सकता है ?

११ नयति स्वर्गं हि धर्मः–धर्म ही स्वर्ग मे ले जाता है ।

अभ्यास–

१ नीचे लिखे श्लोकों का अर्थ कीजिए:–

(क) क्रोधात् भवति संमोहः, संमोहात् स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशात् बुद्धिनाशो, बुद्धि नाशात्प्रणश्यति ।

(ख) विद्या ददाति विनय, विनयात् याति पात्रताम् ।
पात्रत्वात् धनमाप्नोति, धनात् धर्मः ततः सुखम् ।

(ग) त्वमेव माता च पिता त्वमेव,
त्वमेव बन्धुश्च सखा त्वमेव ।
त्वमेव विद्या द्रविणं त्वमेव,
त्वमेव सर्वं मम देव–देव ॥

(घ) नमः श्री अरिहन्तेभ्यः, सिद्धेभ्यश्च नमो नमः,
नमः आचार्य वर्येभ्यः, उपाध्यायेभ्यः नमो नमः ।
नमः साधुवृन्दाय, तपोनिष्ठाय ज्ञानिने,
इदं मन्त्रं जपेन्नित्यं सर्व–पाप–प्रणशनम ॥

२ नीचे लिखे शब्दों के लिंग, विभक्ति और रूप लिखिए:–
सर्वस्य, लोके, धर्मेण, धर्मे, धर्मिष्टम्, धारकः ।

३ नीचे लिखे क्रिया–शब्दो के धातु, लकार और वचन का उल्लेख कीजिए:–

उपसर्पन्ति, वदन्ति, भवेत्, नयति ।

४ स्मृ धातु के लट् लकार और विधिलिङ के रूपों का उल्लेख कीजिए ।



# षोडशः पाठः

## गण–पाठ

क्रिया के मूल रूप को धातु कहा जाता है। महर्षि पाणिनि के काल तक संस्कृतभाषी जितने प्रकार की क्रियाएँ बोला करते थे, उनके प्रायः दस रूप थे । इसी आधार पर पाणिनि ने सम्पूर्ण धातुओं को दस गणो मे अर्थात् दस समूहों में बांट दिया था । उन्हीं धातु–समूहों को संस्कृत व्याकरण की भाषा में दस गण कहा जाता है ।

महर्षि पाणिनि ने प्रत्येक गण के आदि में जो धातु रखी उसी के नाम पर उस गण का नाम भी रख दिया । जैसे:–पहले गण के आदि में पहली धातु 'भू' है इसलिये इस गण का नाम भ्वादिगण रखा गया है । दसों गणों के नाम इस प्रकार हैं:–

| | | | |
|---|---|---|---|
| १ | भ्वादिगण | पहली धातु | भू (होना) |
| २ | अदादिगण | पहली धातु | अद् (खाना) |
| ३ | जुहोत्यादिगण | पहली धातु | जुह् (हवन करना) |
| ४ | दिवादिगण | पहली धातु | दिव् (चमकना) |
| ५ | स्वादिगण | पहली धातु | सु (रस निकालना) |
| ६ | तुदादिगण | पहली धातु | तुद् (पिडित करना) |
| ७ | रुधादिगण | पहली धातु | रुध् (रोकना या घेरना) |
| ८ | तनादिगण | पहली धातु | तन् (फैलाना) |
| ९ | क्रयादिगण | पहली धातु | क्री (खरीदना) |
| १० | चुरादिगण | पहली धातु | चुर् (चुराना) |

विशेष–पिछले पाठों में दी गई धातुएँ और नीचे लिखी धातुएँ भ्वादि गण की धातुएँ है।

## कुछ अन्य आवश्यक धातुएँ

नीचे प्रत्येक लकार का एक–एक रूप दिया जा रहा है उसीके अनुसार अन्य रूपों का अभ्यास कीजिए:–

| धातु | अर्थ | लट् | लङ् | लृट् | लोट् | लिङ् |
|---|---|---|---|---|---|---|
| जि (जय्) | (जीतना)– | जयति | अजयत् | जेष्यति | जयतु | जयेत् |
| ज्वल् | (जलना)– | ज्वलति | अज्वलत् | ज्वलिष्यति | ज्वलतु | ज्वलेत् |
| दह् | (जलाना)– | दहति | अदहत् | धक्ष्यति | दहतु | दहेत् |
| काङ्क्ष् | (इच्छा करना)– | कांक्षति | अकांक्षत् | कांक्षिष्यति | कांक्षतु | कांक्षेत |
| खन् | (खोदना)– | खनति | अखनत् | खनिष्यति | खनतु | खनेत् |
| ध्यै | (ध्यान करना)– | ध्यायति | अध्यायत् | ध्यास्यति | ध्यायतु | ध्यायेत् |
| ध्वन् | (शब्द करना)– | ध्वनति | अध्वनत् | ध्वनिष्यति | ध्वनतु | ध्वनेत् |
| नर्द् | (गर्जना)– | नर्दति | अनर्दत् | नर्दिष्यति | नर्दतु | नर्देत् |

नश् (नश्य्) नष्ट होना–नश्यति अनश्यत् नंस्यति नश्यतु नश्येत्

नृत् (नृत्य) (नाचना)–नृत्यति अनृत्यत नर्तिष्यति नृत्यतु नृत्येत्

तृ (तर्) (तैरना)– तरति अतरत् तरिष्यति तरतु तरेत्

भिद् (भिंद्) (तोडना)–भिन्दति अभिन्दत् भिन्दिष्यति भिन्दतु भिन्देत्

मथ् (मथना)– मथति अमथत् मथिष्यति मथतु मथेत्

दा (यच्छ्) (देना)– यच्छति अयच्छत् दास्यति यच्छतु यच्छेत्

राज् (चमकना)– राजति अराजत् राजिष्यति राजतु राजेत्

शंस् (प्रशंसा करना)– शंसति अशंसत् शंसिष्यति शंसतु शंसेत्

अर्च (पूजा करना)– अर्चति आर्चत् अर्चिष्यति अर्चतु अर्चेत्

कूज् (गूंजना)– कूजति अकूजत् कूजिष्यति कूजतु कूजेत्

गुंज् (गूंजना)– गुंजति अगुंजत् गुंजिष्यति गुंजतु गुंजेत्

घ्रा (जिघ्र्) (सूँघना)–जिघ्रति अजिघ्रत् घ्रास्यति जिघ्रतु जिघ्रेत्

विशेष–

१ जि धातु से पूर्व वि उपसर्ग लगाने से सुन्दर प्रयोग होता है।

२ ज्वल् धातु से पूर्व प्र उपसर्ग लगाने से सुन्दर प्रयोग होता है।

३ नश् धातु से पूर्व प्र उपसर्ग लगाने से सुन्दर प्रयोग होता है।
परन्तु प्र उपसर्ग लगाने पर धातु का 'न' 'ण' हो जाता है।
प्रणश्यति, प्राणश्यत् प्रणंस्यति, प्रणश्यतु, प्रणश्येत्।

४ दा धातु से पूर्व प्र लगाने से प्रयोग सुन्दर होता है।
प्रयच्छति, प्रायच्छत्, प्रदास्यति, प्रयच्छतु, प्रयच्छेत्।

अभ्यास–

१ निम्नलिखित हिन्दी वाक्यों का संस्कृत में अनुवाद कीजिए–

(क) भौरे (भ्रमराः) फूलो पर गूंज रहे है।

(ख) मैं नासिका से सूंघता हूं।

(ग) हम छात्रों को पुस्तकें देते हैं।

(घ) शेर वन में गर्ज रहा है।

(ङ) अग्नि (पावकः) जलती है।

२ संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद कीजिए—

(क) नृपः सिंहासने राजते।

(ख) तापसः भगवन्तं ध्यायेयु।

(ग) विषयान् न कांक्षेत् संयमशीलः।

(घ) जयतु भगवान् महावीरः।

# सप्तदशः पाठः

## सुभाषितानि

(सुन्दर वचन)

वृथा वृष्टिः समुद्रेषु वृथा तृप्तस्य भोजनम्।
वृथा दानं समर्थस्य वृथा दीपो दिवा यथा ॥१॥

प्रदोषे[1] दीपकः चन्द्रः प्रभाते दीपकः रविः।
त्रैलोक्ये दीपकः धर्मः सुपुत्रः कुलदीपकः ॥२॥

भवन्ति कानने[2] वृक्षाः फलैः पुष्पैः सुभूषिताः।
आम्रवृक्षं बिना चित्तं कोकिलस्य न तुष्यति[3] ॥३॥

पुस्तकस्था[4] तु या विद्या, पर हस्तं गतं धनम्।
कार्यकाले समुत्पन्ने[5], न सा विद्या न तद्धनम् ॥४॥

सर्पः क्रूरः खलः क्रूरः सर्पात् क्रूरतरः खलः।
सर्पः शाम्यति[6] मन्त्रेण दुर्जनः नैव शाम्यति ॥५॥

सुखस्य दुःखस्य न कोऽपि दाता,
परो ददातीति कुबुद्धिरेषा।
अहं करोमीति वृथाभिमानः,
'स्वकर्मसूत्रग्रथितो[7]' हि लोकः ॥६॥

१ प्रदोषे–सायंकाले (सायंकाल में)

२ कानने–वने (वन मे)

३ तुष्यति–सन्तुष्टः भवति (सन्तुष्ट होता है)

४ पुस्तकस्था–पुस्तके विद्यमाना (पुस्तक मे विद्यमान)

५ कार्यकालेसमुत्पन्ने- (समय आने पर, काम पडने पर)

६ शाम्यति–शान्तः भवति (शान्त हो जाता है)।

७ स्वकर्मसूत्रग्रथितः–(अपने कर्मो के बन्धन मे बंधा हुआ)

## अष्टादशः पाठः

## अस् (होना) अदादिगणः

यह धातु दूसरे गण अदादिगण की धातु है. अतः इसके रूप भ्वादि गण की धातुओं से कुछ भिन्न हो जाते है। नीचे पांचो लकारों में अस् धातु के रूप दिए जा रहे है। यह अत्यावश्यक धातु, अतः इसके रूप अच्छी तरह याद कीजिए।

### लट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अस्ति | स्तः | सन्ति |
| म० | असि | स्थः | स्थ |
| उ० | अस्मि | स्वः | स्मः |

विशेष–द्विवचन और बहुवचन में अस् धातु के अ का लोप हो जाता है।

### लङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | आसीत् | आस्ताम् | आसन् |
| म० | आसीः | आस्तम् | आस्त |
| उ० | आसम् | आस्व | आस्म |

### लृट्

(अस् धातु के लृट् लकार में रूप भू धातु के समान ही होते है।)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | भविष्यति | भविष्यतः | भविष्यन्ति |
| म० | भविष्यसि | भविष्यथः | भविष्यथ |
| उ० | भविष्यामि | भविष्यावः | भविष्यामः |

## लोट्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | अस्तु (स्तात्) | स्ताम् | सन्तु |
| म० | एधि (स्तात्) | स्तम् | स्त |
| उ० | असानि | असाव | असाम |

विशेष-मध्यम पुरुष के एकवचन मे एधि रूप को विशेष ध्यान से कण्ठस्थ कीजिए।

## विधि लिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र० | स्यात् | स्याताम् | स्युः |
| म० | स्याः | स्यातम् | स्यात |
| उ० | स्याम् | स्याव | स्याम |

## उपसर्ग

हम आठवें पाठ मे कुछ उपसर्ग पढ चुके हैं और बता चुके हैं कि उपसर्ग धातुओं, धातुओ से बनने वाले शब्दों और विशेषणों से पूर्व लगाकर अर्थ का परिवर्तन कर देते है। हम इस अध्याय मे सम्पूर्ण उपसर्गों का परिचय करा रहे हैं, उपसर्ग बाईस है-

प्र- अधिक अच्छी तरह प्र+नमति=प्रणमति (अच्छी तरह प्रणाम करता है)

परा- उलटा परा+भवति=पराभवति (पराजित होता है)

अप- बुरा, दूर अप+हरति=अपहरति (दूर हटाता है)
अप+लपति=अपलपति (बुरे वचन कहता है)

सम्- अच्छी तरह सम्+लपति=संलपति (अच्छी तरह बात करता है)

अनु-पीछे अनु+गच्छति=अनुगच्छति (पीछे चलता है)

अव-नीचे, दूर अव+तरति=अवतरति (नीचे उतरता है)

निस्-बाहर होना, रहित निस्+सारः=निःसार (सार रहित)

| | |
|---|---|
| निर्–वाहर होना | निर् + गच्छति = निर्गच्छति (वाहर जाता है) |
| दुस्–कठिनता से | दुस् + साध्यः = दुस्साध्यः (कठिनता से होनेवाला) |
| दुर्–बुरा | दुर् + व्यवहार = दुर्व्यवहारः (बुरा व्यवहार) |
| वि–विशेष, अलग होना | वि + भाति = विभाति (विशेष प्रकाशित होता है) |
| | वि + धवा = विधवा (अलग हो चुका है पति जिससे) |
| आङ्–(ङ् का लोप हो जाता है) पास होना | आ + गच्छति = आगच्छति (आता है) |
| नि–नीचे | नि + पतति = निपतति (नीचे गिरता है) |
| अधि–ऊपर | अधि + रोहति = अधिरोहति (उपर चढता है) |
| अपि–छा जाना | अपि + नद्ध = अपिनद्धः (ढंका हुआ) |
| अति-अत्यन्त, सीमा लांघना | अति + क्रमति = अतिक्रमति (सीमा से वाहर जाता है) |
| | अति + गहनम् = अतिगहनम् (अत्यन्त गम्भीर) |
| सु–सुन्दर, सुगम अच्छी तरह | सु + मुखम् = सुमुखम् (सुंदर मुख वाला) |
| | सु + करः = सुकरः (सुगमता से करने योग्य) |
| उत्–ऊपर की ओर | उत् + कर्षति = उत्कर्षति (ऊपर खींचता है) |

विशेष-

१ आकारान्त स्त्रीलिंग शब्दों के प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के द्विवचन रूप समान होते है ।

२ प्रथमा और द्वितीया विभक्ति के बहुवचन रूप भी समान होते है ।

३ तृतीया चतुर्थी और पंचमी के द्विवचन रूप समान होते है ।

४ चतुर्थी और पंचमी के बहुवचन रूप समान होते है ।

५ पंचमी और षष्ठी के एकवचन समान रूप वाले होते हैं ।

६ षष्ठी और सप्तमी के द्विवचन रूप समान होते है ।

अभ्यास-

नीचे लिखे शब्दों के रूपो का अभ्यास कीजिए:-

| | | |
|---|---|---|
| प्रतिज्ञा-प्रण | पत्रिका-पत्र | भावना-भाव |
| दीक्षा-व्रत | क्षुधा-भूख | जिह्वा-जीभ |
| इच्छा-कामना | वाटिका-वगीची | त्वचा-चमडी |
| कामना-चाह | सन्ध्या-सायंकाल | लता-वेल |
| निद्रा-सोना | अवस्था-हालत, आयु | त्रिशला-महावीर की माता |

नीचे लिखे सस्कृत वाक्यों का हिन्दी मे अनुवाद कीजिए-

(१) अस्ति दिल्ली-नगरम् भारत वर्षस्य प्रमुखं नगरम् ।

(२) तत्र अनेकशः जनाः निवसन्ति ।

(३) तस्य वैराग्यशीलस्य यदा दीक्षा अभवत् तदा सः बालकः आसीत् ।

(४) तौ बालकौ तत्र एव पठेताम् वयं अत्र पठिष्यामः ।।

(५) सत्यभामा कृष्णस्य भार्या आसीत् ।

गत पाठ के वाक्य-

(१) भारतवर्षस्य पूर्वोत्तरप्रदेशे एकं विशालं नगरं अस्ति ।

(२) मेघाः समुद्रात् जलं आनयन्ति ।

(३) तत्र वने एकः आश्रमः अस्ति ।

(४) तत्र एकः तापसः निवसति ।

(५) त्वं कथं इतस्ततः भ्रमसि ।

(६) सः घटान् भेत्स्यति ।

(७) भ्रमराः वाटिकासु गुंजन्ति ।

(८) कृषकाः वृषभान् क्षेत्रे नयन्ति ।

(९) अहं ईश्वरं ध्यायामि नमामि च ।

१०) तत्र देवताः निवसन्ति ।

११) त्रिशला महावीरस्य माता आसीत् ।



# विंशः पाठः

## इकारान्त पुंलिग शब्द

विशेष–मुनि, कपि, ऋषि आदि शब्द इकारान्त पुंलिग शब्द कहलाते है। इनकी रूप–रचना निम्नलिखित रूप में होती है।

## मुनि (तपस्वी)

| | | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | कर्ता– | मुनिः | मुनी | मुनयः |
| द्वि० | कर्म– | मुनिम् | मुनी | मुनीन् |
| तृ० | करण | मुनिना | मुनिभ्याम् | मुनिभिः |
| च० | सम्प्रदान– | मुनये | ,, | मुनिभ्यः |
| पं० | अपादान– | मुनेः | ,, | ,, |
| ष० | सम्बन्ध– | ,, | मुन्योः | मुनीनाम् |
| स० | अधिकरण | मुनौ | ,, | मुनिषु |
| सं० | सम्बोधन– | हे मुने | हे मुनी | हे मुनयः |

४ संख्यावाचक शब्द जिनके पूर्व में हो और 'रात्र' शब्द जिनके अन्त में ऐसे शब्द भी नपुंसक लिंग होते हैं–

द्विरात्रम्– दो रात तक

त्रिरात्रम्–तीन रात तक

चतुरत्रिम्–चार रात तक

पञ्चरात्रम्–पांच रात तक

५ जिन शब्दों के अन्त में–

| | | |
|---|---|---|
| अस् हो– | तेजस्–तेज, | यशस्–यश |
| इष् हो– | सर्पिष्–घी, | हविष्–हव्य पदार्थ |
| उष् हो– | वपुष्–शरीर | धनुष–धनुष |
| अन् हो– | चर्मन्–चमडी, | नामन्–नाम |

## अकारान्त नपुंसक लिंग शब्द

विशेष–१ अकारान्त नपुंसक लिंग शब्दो में केवल प्रथमा और द्वितीया विभक्तियों के रूप अकारान्त पुल्लिग शब्दों से भिन्न होते हैं। शेष समान होते हैं।

२ प्रथमा और द्वितीया के रूप समान ही होते हैं।

## ज्ञान– (अकारान्त नपुंसक लिंग)

| | | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | कर्ता– | ज्ञानं | ज्ञाने | ज्ञानानि |
| द्वि० | कर्म – | ,, | ,, | ,, |
| तृ० | करण– | ज्ञानेन | ज्ञानाभ्यां | ज्ञानैः |
| च० | सम्प्रदान– | ज्ञानाय | ,, | ज्ञानेभ्यः |
| पं० | अपादान– | ज्ञानात् | ,, | ,, |
| ष० | सम्बन्ध– | ज्ञानस्य | ज्ञानयोः | ज्ञानानाम् |
| स० | अधिकरण– | ज्ञाने | ज्ञानयोः | ज्ञानेषु |
| सं० | सम्बोधन– | हे ज्ञान | हे ज्ञाने | हे ज्ञानानि |

अभ्यास–

(क) निम्नलिखित शब्दों की रूप रचना कीजिए:–

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| वनम्– | जंगल | बलम्– | शक्ति | हलम्– | हल |
| अरण्यम्– | जंगल | मांसम्– | मांस | ताम्रम्– | तांबा |
| पर्णम्– | पत्ता | उष्णम्– | गरम | शुभम्– | शुभ |
| फलम्– | फल | वृन्दम्– | समूह | अशुभम्– | अशुभ |
| जलम्– | पानी | रुधिरम्– | खून | कमलम्– | कमल |
| उदकम्– | पानी | द्रविणम्– | धन | शतम्– | सौ |
| मुखम्– | मुह | लोहम्– | लोहा | सहस्रम्– | हजार |
| नेत्रम्– | आँख | स्तेयम्– | चोरी | शीतम्– | ठंडा |
| सुखम्– | सुख | सख्यम्– | मित्रता | जीवितम्– | जीवन |
| दुखम्- | दु.ख | लाघवम्– | छोटा पन | गीतम्– | गीत |
| लवणम्– | नमक | गौरवम्– | बडप्पन | हसितम्– | हसना |
| व्यंजनम्– | खाद्य पदार्थ | पात्रम्– | बर्तन | हास्यम्– | हंसना |
| सूत्रम्– | धागा | छत्रम्– | छाता | पत्रम्– | पत्र, चिठ्ठी |
| चरित्रम्– | चरित्र | पवित्रम्– | पवित्र | धनम्– | दौलत |

(ख) हिन्दी में अनुवाद कीजिए:–

१ नहि ज्ञानेन सदृशं पवित्रं इह अस्ति ।

२ वृक्षेषु फलानि उद्भवन्ति ।

३ गौरव सदा सर्वै: रक्षणीयम् ।

४ लवणेन बिना किं व्यञ्जनम् ।

५ न सन्ति वने वने सिंहा: ।

६ जलेन कमलं कमलेन जलं शोभते ।



# द्वाविंशः पाठः

## पूर्वकालिक क्रिया

जब हम एक काम करके दूसरा काम करते है तो पहले काम को करने की सूचना देनेवाली क्रिया पूर्वकालिक क्रिया कहलाती है। जैसे—मारकर, खाकर, पीकर, पढकर, जाकर आदि।

नियमः—१ पूर्वकालिक क्रिया बनाने के लिये धातु के आगे त्वा (जो वस्तुतः क्त्वा प्रत्यय है) लगा देते है।

२ यदि धातु के पूर्व कोई उपसर्ग लगा दिया जाए तब यदि धातु के अन्त में दीर्घ स्वर हो तो य और ह्रस्व स्वर हो तो त्य लगा दिया जाता है।

हम नीचे आवश्यक पूर्वकालिक क्रियाएँ दे रहे है।

कण्ठस्थ कर लीजिए:—

| त्वा | य |
|---|---|
| भूत्वा-होकर | संभूय-अच्छी तरह होकर |
| पठित्वा-पढकर | संपठ्य-पढकर |
| गत्वा-जाकर | आगत्य-आकर |
| नीत्वा-ले जाकर | आनीय-लाकर |
| पृष्ट्वा-पूछकर | प्रपृच्छ्य-पूछकर |
| स्थात्वा-ठहर कर | उत्थाय-उठकर |
| दत्वा-देकर | आदाय-लेकर |
| इत्वा-जाकर | अधीत्य-पढकर |
| उक्त्वा-कहकर | प्रोच्य-कहकर |
| ग्रहीत्वा-लेकर | संगृह्य-लेकर |
| भुक्त्वा-खाकर | संभुज्य-खाकर |
| पीत्वा-पीकर | संपीय-पीकर |
| नुत्वा-स्तुति करके | प्रस्तुत्य-स्तुति करके |

| | |
|---|---|
| श्रुत्वा–सुनकर | संश्रुत्य–सुनकर |
| कृत्वा–करके | प्रकृत्य–करके |
| चित्वा–चुनकर | निश्चित्य–निश्चय करके |
| जित्वा–जीत कर | विजित्य–जीत कर |
| रब्ध्वा–आरंभ करके | आरभ्य–आरम्भ करके |
| धृत्वा–पकड कर | विधृत्य–पकड कर |
| नत्वा–नमस्कार करके | प्रणम्य–प्रणाम करके |
| नष्ट्वा–नष्ट होकर | संनश्य–नष्ट होकर |
| जनित्वा–पैदा करके | संजन्य–पैदा करके |
| बुद्ध्वा–जानकर | अवबुध्य–जानकर |
| लब्ध्वा–प्राप्त करके | संलभ्य–प्राप्त करके |
| हत्वा–मारकर | निहत्य–मारकर |
| मत्वा–मानकर | अवमत्य–मानकर |
| ध्यात्वा–ध्यान करके | आहूय–बुलाकर |
| सुप्त्वा–सोकर | विज्ञाय–जानकर |
| जागरित्वा–जागकर | संचिन्त्य–विचार कर |
| उषित्वा–रहकर | अनुकृत्य–अनुकरण करके |
| दृष्ट्वा-देखकर | संपश्य–देखकर |
| छित्वा–तोडकर | संछित्य–तोडकर |

अभ्यास–

हिन्दी में अनुवाद कीजिए–

१ प्रातः आरभ्य सायं यावत् अत्र एव तिष्ठ ।

२ दरिद्राणां मनोरथाः चित्ते उत्थाय तत्र एव विनश्यन्ति ।

३ प्रातः उत्थाय सामायिकं कृत्वा हाटम् गच्छ ।

४ हरिं ध्यात्वा कार्याणि समाचर ।

५ नक्तं सुप्त्वा प्रातः उत्तिष्ठ ।

६ दिवा जागरित्वा सर्वाणि कार्याणि समाचरतु ।

७ वने मुनिं दृष्ट्वा श्रावकः अनमत् ।

८ स्थानके श्रमणं संपृच्छ्य श्रावकः अपृच्छत् ।

९ अहं मासद्वयं दिल्ली नगरे उषित्वा पुनः अत्र आगमिष्यामि ।

१० त्वं मुनेः ज्ञानं लब्ध्वा संसारसागरात् संतर ।

११ ज्ञानं बुद्ध्वा तरेत् शीघ्रम् ।

१२ छात्राः व्याकरणं संबुध्य पठेयुः ।

१३ जीवान् हत्वा सुखं विन्देत, अस्ति कः ईदृशः नरः ।

१४ अरीन् निहत्य सुखं लभेत् ।

१५ संसारं अनित्यं ज्ञात्वा शीघ्रं त्यजति पण्डितः ।

१६ पुण्यं कृत्वा लभेत् सुखम् ।

१७ अनुकृत्य मुनिचरितानि पुण्यं कार्यं समाचरेत् ।

१८ पुत्रं आहूय पिता अवदत् ।

१९ ज्ञात्वा तत्व विचरन्ति सुखेन मुनयः ।

२० विज्ञाय तत्वं त्यज भोगान् अशेषान् ।

२१ गच्छ स्वर्गं यथा शीघ्रं छित्वा कर्मबन्धनम् ।

२२ संचिन्त्य कार्यं समाचर ।

(ख) संस्कृत में अनुवाद कीजिए–

१ यहाँ आकर तुम सब पढो ।

२ गुरुजी को प्रणाम करके आओ ।

३ आज्ञा प्राप्त करके जाना चाहिए ।

४ वहाँ रहकर पढना ।

५ गुरु से ज्ञान लेकर भोगों का त्याग करो ।

# त्रयोविंशः पाठः

## भगवान् श्री महावीरः

भारतवर्षस्य पूर्वोत्तरभागे पुरा आसीत् कुण्डग्राम । कुण्डग्रामस्य भूपतेः सिद्धार्थस्य गृहे द्वितीयः पुत्रः वर्धमानः अभवत् । वर्धमानस्य माता त्रिशला धर्मशीला संयमवती च आसीत् । वर्धमानस्य जन्मना कुले ग्रामे देशे च सर्वेषां वृद्धिः अभवत् ।

वर्द्धमान बाल्यकाले एव तपोनिष्ठः संयमशीलः संसारात् उदासीनः सत्यभाषकः च आसीत् । वर्धमानस्य ज्येष्ठः भ्राता नन्दिवर्धनः आसीत् । आसीत् तस्य भगिनी च सुदर्शना ।

यदा वर्धमानः युवकः अभवत् तदा तस्य विवाहोऽप्यभवत् । वर्धमानस्य पत्नी यशोदा आसीत् । वर्धमानस्य चित्तं गृहकार्येभ्यः विरक्तः आसीत् अतः पत्नीस्नेहात् सः उदासीनः एव आसीत् ।

वर्धमानस्य माता त्रिशला, जनकः सिद्धार्थः च यदा मारणान्तिक-संलेषणया मृत्युं अगच्छताम् तदा अग्रजस्य नन्दिवधनस्य आज्ञया वर्धमानः प्रव्रज्यां गृहीत्वा जनरहितान् प्रदेशान् गत्वा तपः अतपत् ।

वर्धमानः द्वादशवर्षं यावत् तपः तप्त्वा सर्वान् कषायान् च जित्वा शुद्धः बुद्धः जितेन्द्रियः सर्वज्ञः सहनशीलः च अभवत् । कामं क्रोधं लोभं मोहं अहंकारं च जित्वा सः 'महावीरः' इति नाम्ना प्रसिद्धः अभवत ।

श्री महावीरस्य प्रमुखाः शिष्याः गणधरनाम्ना प्रसिद्धाः आसन्, ते एव श्री महावीरस्य उपदेशान् श्रुत्वा आगमशास्त्राणि विरचयन्तिस्म श्री महावीरस्य धर्मः एवं जैन धर्मः । जैनधर्मस्य प्रमुखाः शिक्षाः आगमेषु संग्रहीताः सन्ति । जैनधर्मस्य प्रमुख सिद्धान्तः अस्ति अहिंसा धर्मस्य मूलम् सर्वजीवेषु दयाभावः एव अहिंसा । परिग्रहः एव पापमूलम् । सत्यं धर्मस्य बलम् । ब्रह्मचर्येण जीवःमृत्युं अपि जयति । चौर्य पापस्य मूलम् । मोक्षप्राप्तिः एव जीवनस्य ध्येयम । इति ।

अभ्यास– (१) इस कथा का हिन्दी रूप प्रस्तुत कीजिए ।



# चतुर्विंशः पाठः

## नामन् (नाम) नकारान्त नपुंसक लिंग

| | एकवचन | द्विवचन | बहुवचन |
|---|---|---|---|
| प्र० कर्ता | नाम | नाम्नी, नामनी | नामानि |
| द्वि० कर्म– | नाम | नाम्नी, नामनी | नामानि |
| तृ० करण– | नाम्ना | नामभ्यां | नामभिः |
| च० सम्प्रदान– | नाम्ने | नामभ्यां | नामभ्यः |
| पं० अपादान– | नाम्नः | ,, | ,, |
| ष० सम्बन्ध– | ,, | नाम्नोः | नाम्नाम् |
| स० अधिकरण– | नाम्नि | ,, | नामसु |

सं० सम्बोधन– हे नाम, हे नामन्, हे नाम्नी, हे नामनी, हे नामानि

इसी प्रकार– प्रेमन् (प्यार) दामन् (रस्सी) धामन् (घर) व्योमन् (आकाश) सामन् (सामवेद) के रूपो की रचना कीजिए।

### व्याकरण ज्ञान

व्यंजन मिलन– १ जब किसी भी हल् व्यंजन के सामने कोई स्वर होता है तो वह व्यंजन सामने के स्वर मे मिल जाता है। जैसे– तेषाम्+ अपि= तेषामपि

### सन्धि–विसर्ग-नियम

यदि विसर्ग के बाद वर्गों के प्रथम ( क च ट त प) या द्वितीय ( ख छ ठ थ फ ) अक्षर हो अथवा ( श ष स ) हों तो विसर्गों को 'स्' हो जाता है। जैसे–

मनुष्याः+ तिष्ठन्ति = मनुष्यास्तिष्ठन्ति

विष्णुः+ त्रायते= विष्णुस्त्रायते

विशेष–यदि उपर्युक्त नियम के अनुसार विसर्ग को स् हो जाय और उसके सामने च वर्ग अथवा श् आ जाय तो इस स् को श् हो जाता है।

जैसे:- कः + चित       कस् + चित् = कश्चित्

रामः+चलति       रामस् + चलति=रामश्चलति

(ख) यदि उपर्युक्त नियम के अनुसार विसर्ग को स् हो जाय और उस स् के सामने ट वर्ग अथवा ष् आ जाय तो स् को ष् हो जाता है।

जैसे:- रामः + टीकते       रामस् + टीकते = रामष्टीकते

हरिः + षण्ठः       हरिस् + षण्ठः = हरिष्षठः

अभ्यास–

१ हिन्दी मे अनुवाद कीजिए:-

क) सूर्य. स्थिरस्तिष्ठति विश्वस्य मध्ये।

ख) चन्द्रेण साकं[1] भ्रमति इह पृथ्वी।

ग) धर्ममोहेन मूढ ! मां आपद्गतं[2] किं हससि।

घ) जलयन्त्रचक्रे[3] संलग्नान् घटान् पश्य, रिक्ताः भरिताः भवन्ति, भरिताः रिक्ताः भवन्ति।

ङ) एवमेव (एवम्+एव) श्रीसम्पन्नाः दरिद्राः भवन्ति दरिद्राश्च (दरिद्राः+च) श्रीसम्पन्नाः भवन्ति।

च) माता इव रक्षति विद्या।

छ) जनकः इव रक्षति ज्ञानम्।

ज) उदकेन बिना जीवाः न जीवन्ति।

झ) भक्तः कृष्णं धूपेन दीपेन पुष्पैश्च अर्चति।

ञ) रमा अनृत्यत् रंगशालायां[4], अहं अपश्यम्।

ट) वने नर्दन्ति सिंहाः।

ठ) कृष्णस्य माता कांक्षति, कृष्णः स्तेनः[5] न भवेत्।

२ संस्कृत में अनुवाद कीजिए:—

१ यह विजय कुमार नाम से प्रसिद्ध था।

२ विजय कुमार जन्म से ब्रह्मचारी था।

३ विजय कुमार की श्रमण चरणों में अत्यन्त श्रद्धा थी।

४ वह चार मास रह कर चला गया।

५ तुम गुरु जी से पूछकर जा सकते हो।

६ तुम प्रभु को नमस्कार करके कार्य करो।

७ तुम्हारी माता चाहती है कि तुम अच्छे बनो।

८ किसी के साथ दुश्मनी अच्छी नहीं होती।

९ तुम पढकर क्या करोगे।

१० मैं पढकर ज्ञान प्राप्त करूँगा।

१ सार्कं-साथ (इस शब्द के योग में तृतीया विभक्ति ही रखी जाती है।)

२ आपद्गतम्—विपत्ति मे फंसे हुए का।

३ जलयन्त्रचक्रे-रहट में लगे हुए।

४ रंगशालायां—नाच घर में।

५ स्तेनः—चोर।

## पंचविंशः पाठः

### सर्वनाम शब्द

महर्षि पाणिनि ने सर्व शब्द को आदि मे रख ३५ शब्दों के समूह की गणना की थी, इसलिये उन ३५ शब्दों को सर्वादि या सर्व-नाम कहा जाता है। इन ३५ शब्दों मे से प्रायः नीचे लिखे शब्द ही अधिकतर प्रयोग मे आते है।

**सर्व** (सब) **तत्** (वह) **यत्** (जो) **किम्** (कौन) **इदम्** (यह) **एतत्** (यह) **युष्मद्** (तू) **अस्मद्** (मैं) **अदस्** (वह) **अन्यत्** (दूसरा) **भवत्** (आप) **उभ** (दोनों)।

**विशेष**–जब सर्वनाम शब्द अकेला आता है तब वह संज्ञा के स्थान मे प्रयुक्त होता है। यथाः–सः आगच्छति। ते कुर्वन्ति आदि।

जब सर्वनाम शब्द किसी सज्ञा-वाचक शब्द के साथ आते है तो वे विशेषण के समान होते है। ऐसी दशा में उनका लिंग वचन आदि विशेष्य के अनुसार रखना पडता है।

जैसे:–यः रामः ह्यः आगच्छत् सः रामः श्वः अपि आगमिष्यति।
तेन रामेण सह लक्ष्मणः अपि वन अगच्छत्।

नीचे प्रसिद्ध सर्वनाम शब्दो के रूप दिये जा रहे है–

## सर्व शब्द

| | पुल्लिग | | | स्त्रीलिग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता– | सर्वः | सर्वौ | सर्वे | सर्वा | सर्वे | सर्वाः |
| कर्म– | सर्वम् | सर्वौ | सर्वान् | सर्वाम् | सर्वे | सर्वाः |
| करण– | सर्वेण | सर्वाभ्याम् | सर्वैः | सर्वया | सर्वाभ्याम् | सर्वाभिः |
| सम्प्रदान | सर्वस्मै | ,, | सर्वेभ्यः | सर्वस्यै | ,, | सर्वाभ्यः |
| अपादान– | सर्वस्मात् | ,, | ,, | सर्वस्याः | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | सर्वस्य | सर्वयोः | सर्वेषाम् | ,, | सर्वयोः | सर्वासाम् |
| अधिकरण– | सर्वस्मिन् | ,, | सर्वेषु | सर्वस्याम् | ,, | सर्वासु |

## सर्व (नपुंसक लिंग)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |
| कर्म– | सर्वम् | सर्वे | सर्वाणि |

(शेष कारकों में पुल्लिग के समान)

**विशेष**–सर्वनाम शब्दों के सम्बोधन रूप नहीं होते।

अभ्यास–

(क) नीचे लिखे वाक्यों का हिन्दी अनुवाद कीजिए:–

(क) सर्वे भवन्तु सुखिनः सर्वे सन्तु निरामयाः ।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखभाग् भवेत् ।

(ख) सर्वस्मै रोचते दुग्धं, सर्वस्मै रोचते घृतम् ।

(ग) भद्रं सर्वस्य पश्यत ।

(घ) सर्वाः पीडाः प्रसह्य अपि न दुखं अनुभवन्ति मुनयः ।

(ङ) सर्वेषामेव दानानां विद्यादान विशिष्यते ।

(च) सर्वेषां धनिकानां, धनरहितानां च अस्ति युष्माकं चरणेषु श्रद्धा ।

(छ) वयं सर्वे तत्र आगत्य पठिष्यामः शास्त्राणि ।

(ख) संस्कृत मे अनुवाद कीजिए:–

(क) बुरा काम मत करो ।

(ख) मैं तुम्हारा हित चाहता हूं, इसलिये पढकर जाओ ।

(ग) तपस्वी तप करके, विद्यार्थी पढ करके और गृहस्थ दान करके पवित्र होता है ।

(घ) मैं तेरे साथ शीघ्र ही स्थानक में चलूगा ।

(ङ) तू और मै साथ–साथ पाठ बोलेगे ।

## षड्विंशः पाठः

### अस्मद् (मैं या हम)

(इस शब्द के रूप तीनों लिङ्गो में एक जैसे ही होते हैं)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| प्र० | कर्ता– | अहं | आवाम् | वयम् |
| द्वि० | कर्म– | मां, मा | ,, | अस्मान् |
| तृ० | करण– | मया | आवाभ्यां | अस्माभिः |
| च० | सम्प्रदान | मह्यम्, मे | ,, | अस्मभ्यम् |
| पं० | अपादान | मत् | ,, | अस्मत् |
| ष० | सम्बन्ध– | मम, मे | आवयोः | अस्माकम् |
| स० | अधिकरण– | मयि | ,, | अस्मासु |

(इस शब्द का सम्बोधन नही होता)

विशेष-अस्मद् शब्द से बने हुए विशेषण शब्द भी याद कीजिए-

पु०- मदीयः-मेरा अस्मदीयः- हमारा

स्त्री०- मदीया-मेरी अस्मदीया- हमारा

न०- मदीयम्-मेरा अस्मदीयम्- हमारा

विशेष-मदीय और अस्मदीय शब्दो के रूप राम के समान ।

मदीया और अस्मदीया शब्दों के रूप रमा के समान ।

मदीयं और अस्मदीयं शब्दों के रूप ज्ञान के समान ।

अभ्यास

(क) हिन्दी में अनुवाद कीजिए-

१ अहं शिष्याय ज्ञानं यच्छामि ।

२ आवां गच्छावः मुनेः दर्शनाय ।

३ मां श्रावकं ज्ञात्वा मुनिः प्रसन्नः अभवत् ।

४ अस्मान् दृष्ट्वा सिंहः अगर्जत् ।

५ मया सह बालकाः अपि आसन् था।

६ अस्माभिः साकं ते अपि अगच्छन् ।

७ मह्यं ज्ञानं प्रयच्छ अहमिति अवदम् ।

८ मम गृहं नातिदूरमस्ति ।

९ अस्माकं धर्मः जैननाम्ना प्रसिद्धः ।

१० मयि सन्ति अवगुणाः गुणाश्च ।

११ मदीया बुद्धिः पवित्रा अस्ति ।

१२ यत् अस्मदीयं नहि तत्परेषाम् ।

## युष्मद् ( तू या तुम )

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता- | त्वम् | युवाम् | यूयम् |
| कर्म- | त्वां, त्वा | ,, | युष्मान् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| करण– | त्वया | युवाभ्याम् | युष्माभिः |
| सम्प्रदान– | तुभ्यम्, ते | ,, | युष्मभ्यम् |
| अपादान– | त्वत् | ,, | युष्मत् |
| सम्बन्ध– | तव, ते | युवयोः | युष्माकम् |
| अधिकरण– | त्वयि | ,, | युष्मासु |

( इस शब्द का भी सम्बोधन नही होता )

विशेष– युष्मद् शब्द से बने विशेषण वाचक शब्द भी कण्ठस्थ कीजिए।

| | | |
|---|---|---|
| पु०– | त्वदीयः–तेरा | युष्मदीयः–तुम्हारा |
| स्त्री०– | त्वदीया–तेरी | युष्मदीया–तुम्हारा |
| न०– | त्वदीयम्–तेरा | युष्मदीयम्–तुम्हारा |

विशेष–पुल्लिग शब्दों के रूप राम के समान। स्त्रीलिंग शब्दों के रूप रमा के समान और नपुंसक लिंग शब्दों के रूप ज्ञान के समान ही होंगे।

अभ्यास

(१) हिन्दी मे अनुवाद कीजिए–

(क) त्वमद्यैव गृहं गच्छ।

(ख) त्वां तत्र दृष्ट्वा सः अन्यत्र अगच्छत्।

(ग) युष्माभिः सह देवः अपि गच्छेत्।

(घ) तुभ्यं पुस्तकं प्रदाय अहं स्वगृहं गच्छामि।

(ङ) त्वत् दुरं अस्ति मे (मम) चित्तम्।

(च) तव पुस्तकं कुत्र अस्ति।

(छ) युष्माकं गृहं अपि तत्रैव अस्ति।

(ज) त्वयि दोषं दृष्ट्वा तव जनकः न अत्र आगच्छत्।

(छ) कुत्र अस्ति त्वदीया लेखनी।

(ञ) त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये।

(२) नीचे लिखे शब्दों के कारक और वचन बताते हुए उनके अर्थ लिखिए–

ज्ञानानि, नाम्नाम्, युष्माभिः, अस्माकम्, त्वया, सर्वासाम्, सर्वेषाम्, सर्वस्याः, सर्वस्याम् ।

(३) व्योमन् शब्द की सभी कारकों में रूप-रचना कीजिए ।

(४) सन्धि कीजिए –

रामश्चिनोति, महावीरश्च कश्चित्, देवैश्च ।

# सप्तविंशः पाठः

## कृ–करना ( तनादिगण )

### लट् (वर्तमान)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | करोति | कुरुतः | कुर्वन्ति |
| म०– | करोषि | कुरुथः | कुरुथ |
| उ०– | करोमि | कुर्वः | कुर्मः |

### लङ् ( भूतकाल )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | अकरोत् | अकुरुताम् | अकुर्वन् |
| म०– | अकरोः | अकुरुतम् | अकुरुत |
| उ०– | अकुरवम् | अकुर्व | अकुर्म |

### लृट् (भविष्य)

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | करिष्यति | करिष्यतः | करिष्यन्ति |
| म०– | करिष्यसि | करिष्यथः | करिष्यथ |
| उ०– | करिष्यामि | करिष्यावः | करिष्यामः |

### लोट् ( आज्ञा आदि )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | करोतु | कुरुताम् | कुर्वन्तु |
| म०– | कुरु | कुरुतम् | कुरुत |
| उ०– | करवाणि | करवाव | करवाम |

### विधिलिङ् ( आज्ञा आदि )

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | कुर्यात् | कुर्याताम् | कुर्युः |
| म०– | कुर्याः | कुर्यातम् | कुर्यात |
| उ०– | कुर्याम् | कुर्याव | कुर्याम |

**विशेष**–कृ धातु से पूर्व उपसर्ग लगाने से इस धातु के विशेष अर्थ प्रकट होते है । नीचे उपसर्ग सहित कृ धातु के अर्थ और प्रत्येक लकार का एक–एकरूप दिया जा रहा है–अभ्यास कीजिए ?

| | | लट् | लङ् | लृट् | लोट् | विधिलिङ् |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अनु -।- कृ– | (अनुकरण करना) | अनुकरोति | अन्वकरोत् | अनुकरिष्यति | अनुकरोतु | अनुकुर्यात् |
| अधि -।- कृ– | (अधिकार करना) | अधिकरोति | अध्यकरोत् | अधिकरिष्यति | अधिकरोतु | अधिकुर्यात् |
| अप -।- कृ– | (बुराई करना) | अपकरोति | अपाकरोत् | अपकरिष्यति | प्रतिकरोतु | अपकुर्यात् |
| प्रति -।- कृ– | (प्रतिकार करना) | प्रतिकरोति | प्रत्यकरोत् | प्रतिकरिष्यति | अपकरोतु | प्रतिकुर्यात् |
| वि - - कृ– | (विकार पैदा करना) | विकरोति | व्यकरोत् | विकरिष्यति | विकरोतु | विकुर्यात् |
| परिष् ।- कृ- | (सजाना, सँवारना) | परिष्करोति | परिषकरोत् | परिष्करिष्यति | परिष्करोतु | परिष्कुर्यात् |
| अलं -।- कृ– | (शोभा बढाना) | अलङ्ककरोति | अलमकरोत् | अलङ्करिष्यति | अलङ्करोतु | अलङ्कुर्यात |
| आविष् -।- कृ– | (नई वस्तु उत्पन्न करना) | आविष्करोति | आविषकरोत् | आविष्करिष्यति | आविष्करोतु | आविष्कुर्यात् |
| निर्- -आ-।-कृ– | (हटाना) | निराकरोति | निराकरोत् | निराकरिष्यति | निराकरोतु | निराकुर्यात् |
| सत् -।- कृ- | (सत्कार करना) | सत्करोति | सदकरोत् | सत्करिष्यति | सत्करोतु | सत्कुर्यात् |

ऊपर प्रत्येक लकार का एक–एक रूप प्रदर्शित किया गया है, शेष रूपो का अभ्यास कीजिए ।

पूर्वकालिक क्रियाएँ–कृत्वा, प्रकृत्य, आविष्कृत्य, प्रतिकृत्य, सत्कृत्य, पुरस्कृत्य, तिरस्कृत्य, नमस्कृत्य, सत्कृत्य आदि ।

इसी प्रकार–तिरस् -।- कृ=तिरस्करोति (तिरस्कार करता है), **नमस् -।- कृ=नमस्करोति** (नमस्कार करता है),

**पुरस् -।- कृ=पुरस्करोति** (पुरस्कृत करता है), अङ्गी- -कृ=अङ्गीकरोति (स्वीकार करता है),

**सफली-।-कृ=सफलीकरोति** (सफल करता है), **सनाथी -।- कृ=सनाथीकरोति** (सनाथ बनाता है),

आदि रूपो का भी अभ्यास कर लेना चाहिए ।

विशेष—धातु से पूर्व प्रयुक्त होकर अर्थ में परिवर्तन करनेवाले शब्दों को हम उपसर्ग कहते है जैसा कि हम सप्तदश पाठ में पढ चुके हैं परन्तु—

गति शब्द—तिरस्, परिष्, आविष्, सत्, पुरस् आदि शब्द भी कृ आदि धातुओं से पूर्व युक्त होकर अर्थ मे परिवर्तन कर देते है। इन शब्दो को 'गति' कहा जाता है।

अभ्यास—१ सस्कृत मे अनुवाद कीजिए:—

(क) तू पढकर क्या वहां गया था ?

(ख) मै पिता जी से पूछकर काम करता हूं।

(ग) तेरे लिये मै पुस्तक लाया हू।

(घ) क्या तू भोजन खाकर वहां जाएगा ? अथवा नही ?

(ङ) वह मुझे लेकर वहां जाएगा।

(च) तू वहां आएगा तब देखेगा कि मै क्या करता हू।

(छ) तुम्हारा काम मै करूगा, मेरा काम तुम करना।

२ संस्कृत से हिन्दी मे अनुवाद कीजिए:—

१) वयं पूर्वजानां चारित्रं अनुकुर्याम।

२) यः पुण्यं करोति सः स्वर्गंमधिकरिष्यति।

३) सर्वे सैनिकाः अरिमपकुर्युः।

४) तिरस्कुर्वन्तु अशेषान् भोगान् मुनयः।

५) आचार्यमुपाध्यायञ्च नमस्कुरु।

६) प्रतिकरोति मृत्युं तावत् यावत् अस्ति जीवनम्।

७) क्रोधः विकरोति सर्वान्।

८) परिष्करोति मानसं तपः ।

९) अलङ्काराणि न अलंकुर्वन्ति शरीरम्, शरीरं अलङ्करोति अर्जितं यशः ।

१०) आविष्कुर्वन्ति वैज्ञानिकाः प्रत्यहं नवीनानि जीवनसाधनानि ।

११) निराकरोतु आगतं दुःखं तपसा ।

१२) सत्कुर्वन्ति शिष्याः आचार्यम् ।

१३) पुरस्कृत्य छात्रान् तेषां उत्साहं संवर्धय ।

## अष्टाविंशः पाठः

### यत् (जो)

| | पुल्लिंग | | | स्त्रीलिंग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता— | यः | यौ | ये | या | ये | याः |
| कर्म— | यम् | ,, | यान् | याम् | ,, | ,, |
| करण— | येन | याभ्याम् | यैः | यया | याभ्याम् | याभिः |
| सम्प्रदान— | यस्मै | ,, | येभ्यः | यस्यै | ,, | याभ्यः |
| अपादान— | यस्मात् | ,, | ,, | यस्याः | ,, | ,, |
| सम्बन्ध— | यस्य | ययोः | येषाम् | ,, | ययोः | यासाम् |
| अधिकरण— | यस्मिन् | ,, | येषु | यस्याम् | ,, | यासु |

### यत् (नपुंसक लिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता— | यत् | ये | यानि |
| कर्म— | यत् | ये | यानि |

(शेष कारकों में पुल्लिंग के समान रूप होंगे)

### तत् (वह)

| | पुल्लिंग | | | स्त्रीलिंग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता— | सः | तौ | ते | सा | ते | ताः |
| कर्म— | तम् | ,, | तान् | तां | ,, | ,, |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| करण– | तेन | ताभ्याम् | तैः | तया | ताभ्याम् | ताभिः |
| सम्प्रदान | तस्मै | ,, | तेभ्यः | तस्यै | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| अपादान– | तस्मात् | ,, | ,, | तस्याः | ताभ्याम् | ताभ्यः |
| सम्बन्ध– | तस्य | तयोः | तेषाम् | ,, | तयोः | तासाम् |
| अधिकरण– | तस्मिन् | ,, | तेषु | तस्याम् | ,, | तासु |

## तत् (नपुंसक लिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | तत् | ते | तानि |
| कर्म– | ,, | ,, | ,, |

(शेष कारकों में पुल्लिग के समान रूप रचना कीजिए)

## विशेषण (शब्द)

यत्–यदीयः (पुल्लिग) जिसका यदीया (स्त्रीलिग) जिसकी

तत्–तदीयः (पुल्लिंग) उसका तदीया (स्त्रीलिंग) उसकी

अभ्यास

१ (क) हिन्दी में अनुवाद कीजिए–

(क) बुद्धिः यस्य बलं तस्य ।

(ख) यस्य येन सह सख्यं तस्य सः एव सखा ।

(ग) यस्मै यथा रोचते तथा कुरु ।

(घ) कुर्यात् कुर्यात् सदा कुर्यात् धर्मस्य आचरणं शुभम् ।

(ङ) सत्यं वदेत् प्रियं वदेत्, न अप्रियं वदेत् कदाचन ।

(च) तस्मै मुनये नमः ।

(छ) यदीया बुद्धिः तदीयं बलम् ।

(ज) यादृशं भोजन भुङ्क्ते (खाता है) बुद्धिः भवति तादृशी ।

(झ) यस्मात् स्थानात् त्वं आगच्छसि, अहं साम्प्रतं तत्रैव गच्छामि ।

(ञ) तानि फलानि आनय ।

(ट) यस्य वै यादृशं कर्म, तस्य वै तादृशं सुखम् ।

(ठ) यस्यै यत् रोचते, तस्यै तदेव प्रयच्छ ।

# नवविंश: पाठ:

## किम् (कौन)

| | पुल्लिग | | | स्त्रीलिंग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता– | क. | कौ | के | का | के | काः |
| कर्म– | कम् | ,, | कान् | काम् | ,, | ,, |
| करण– | केन | काभ्याम् | कैः | कया | काभ्याम् | काभिः |
| सम्प्रदान– | कस्मै | ,, | केभ्यः | कस्यै | ,, | काभ्यः |
| अपादान– | कस्मात् | ,, | ,, | कस्याः | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | कस्य | कयोः | केषाम् | ,, | कयोः | कासाम् |
| अधिकरण– | कस्मिन् | ,, | केषु | कस्याम् | ,, | कासु |

## किम् नपुंसक (लिंग)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | किम् | के | कानि |
| कर्म– | ,, | ,, | ,, |

(शेष कारकों मे पुल्लिग के समान ही रूप–रचना कीजिए।)

## इदम् (यह)

| | पुल्लिग | | | स्त्रीलिंग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता– | अयम् | इमौ | इमे | इयम् | इमे | इमाः |
| कर्म– | इयम् | ,, | इमान् | इमाम् | ,, | ,, |
| करण– | अनेन | आभ्याम् | एभिः | अनया | आभ्याम् | आभिः |
| सम्प्र०– | अस्मै | ,, | एभ्यः | अस्यै | ,, | आभ्यः |
| अपा०– | अस्मात् | ,, | ,, | अस्याः | ,, | ,, |
| सम्ब०– | अस्य | अनयोः | एषाम् | ,, | अनयोः | आसाम् |
| अधि०– | अस्मिन् | ,, | एषु | अस्याम् | ,, | आसु |

## इदम् (नपुंसकलिंग)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता— | इदम् | इमे | इमानि |
| कर्म— | ,, | ,, | ,, |

(शेष कारकों में पुल्लिग के समान रूप–रचना कीजिए)

विशेषण शब्द–

| पु० | स्त्री० | नपुं० |
|---|---|---|
| कीदृशः | कीदृशी | कीदृशम् |

अभ्यास -

(क) हिन्दी से संस्कृत मे अनुवाद कीजिए:–

१ जिसके पास बुद्धि है उसी के पास बल है।
२ जिसकी जिसके साथ मित्रता है उसका वही मित्र है।
३ जिसको जैसा अच्छा लगे वैसा करो।
४ करो, करो सदा करो, धर्म का शुभ आचरण।
५ सच बोलो, प्रिय बोलो, अप्रिय कभी मत बोलो।
६ उस मुनि के लिये नमस्कार है।
७ जिसकी बुद्धि उसका बल।
८ जैसा भोजन करता है वैसी ही बुद्धि हो जाती है।
९ जिस स्थान से तू आ रहा है, मैं वही जा रहा हू।

(ब) संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद कीजिए–

१ इदं पुस्तकं कस्य अस्ति।
२ कस्मै इदम् धनं प्रदास्यामि।
३ केषां बालकानां इयम् पाठशाला।
४ कस्मात् वृक्षात् इदं पत्रं अपतत्।
५ कस्मात् कारणात् तव हृदये अस्ति ग्लानिः।
६ न जानामि सः कुत्र अगच्छत्।
७ वयं तस्मात् नगरात् अत्र आगत्य निवसामः।
८ ते अन्योन्यं वदन्ति।

# त्रिंशः पाठः

## एतत् (यह)

| | पुल्लिंग | | | स्त्रीलिंग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता– | एषः | एतौ | एते | एषा | एते | एताः |
| कर्म– | एतम् | एतौ | एतान् | एताम् | ,, | ,, |
| करण– | एतेन | एताभ्यां | एतैः | एतया | एताभ्याम् | एताभिः |
| सम्प्र०– | एतस्मै | एताभ्यां | एतेभ्यः | एतस्यै | ,, | एताभ्यः |
| अपा०– | एतस्मात् | ,, | ,, | एतस्याः | ,, | ,, |
| सम्ब०– | एतस्य | एतयोः | एतेषाम् | ,, | एतयोः | एतासाम् |
| अधि०– | एतस्मिन् | ,, | एतेषु | एतस्याम् | ,, | एतासु |

## एतत् ( नपुंसक लिंग )

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | एतत् | एते | एतानि |
| कर्म– | ,, | ,, | ,, |

( शेष कारकों मे पुल्लिग के समान ही रूप बनेंगे )

## भवत् ( आप )

| | पुल्लिग | | | स्त्रीलिग | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कर्ता– | भवान् | भवन्तौ | भवन्तः | भवती | भवत्यौ | भवत्यः |
| कर्म– | भवन्तम् | ,, | भवतः | भवतीम् | ,, | भवतीः |
| करण– | भवता | भवद्भ्यां | भवद्भिः | भवत्या | भवतीभ्याम् | भवतीभिः |
| सम्प्र०– | भवते | ,, | भवद्भ्यः | भवत्यै | ,, | भवतीभ्यः |
| अपा०– | भवतः | ,, | ,, | भवत्याः | ,, | ,, |
| सम्ब०– | ,, | भवतोः | भवताम् | ,, | भवत्योः | भवतिनाम् |
| अधि०– | भवति | ,, | भवत्सु | भवत्यां | ,, | भवतीषु |
| संबो०– | हे भवन् | हे भवन्तौ | हे भवन्तः | हे भवति | हे भवत्यौ | हे भवत्यः |

## भवत् नपुंसक लिंग

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | भवत् | भवति | भवन्ति |
| कर्म– | ,, | ,, | ,, |

(शेष कारकों में पुल्लिग के समान ही रूप होंगे)

अभ्यास–

(अ) हिन्दी से संस्कृत मे अनुवाद कीजिए–

१ यह पुस्तक किसकी है।
२ यह धन किसको दूंगा।
३ किन बच्चो का यह स्कूल है।
४ किस पेड से यह पत्ता गिरा है।
५ किस कारण से तुम्हारे हृदय में नफरत है।
६ मै नहीं जानता वह कहाँ गया है।
७ हम उस नगर से यहां आकर रहते हैं।
८ वे एक दूसरे से (अन्योन्यं) कहते हैं।

(ब) संस्कृत से हिन्दी मे अनुवाद कीजिए–

१ कुत्र गच्छन्ति भवन्तः ?
२ भवद्भिः सह के तत्र अगच्छन्।
३ एतस्मात् कारणात् अहं तत्र न गच्छामि।
४ एतस्मिन् एव नगरे भगवान् महावीरः अभवत्।
५ एतेषां कुत्र निवासः अस्ति।
६ आभ्यां नेत्राभ्यां पश्यामि।
७ एषु जनेषु न अस्ति धर्मस्य वासः।
८ मया प्रेरिताः ते नगरं गच्छेयुः।



# एकत्रिंशः पाठः

## संख्या वाचक–विशेषण

### एक–शब्द (अकारान्त पुंल्लिग)

१ एक शब्द का संख्यावाचक के रूप में प्रयोग होने पर इसके एकवचन में ही रूप बनते हैं।

२ यदि एक शब्द का अर्थ–पहला, मुख्य, साधारण, केवल और थोडा–इनमें से कोई भी अर्थ हो तो एक शब्द के सभी विभक्तियों मे सर्वशब्द के समान रूपों की रचना होती है।

| एक = एक | पुल्लिग | स्त्रीलिग | नपुंसक लिग |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | एक: | एका | एकम |
| कर्म– | एकम् | एकाम् | एकम् |
| करण– | एकेन | एकया | एकेन |
| सम्प्रदान– | एकस्मै | एकस्मै | एकस्मै |
| अपादान– | एकस्मात् | एकस्या: | एकस्मात् |
| सम्बन्ध– | एकस्य | एकस्या: | एकस्य |
| अधिकरण– | एकस्मिन् | एकस्याम् | एकस्मिन् |

द्वि = दो–द्वि शब्द की केवल द्विवचन में ही रूप–रचना की जाती हैं, क्योंकि दो दो ही है एक या बहुत नहीं।

| | पुल्लिग | स्त्रीलिग | नपुंसकलिग |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | द्वौ | द्वे | द्वे |
| कर्म– | द्वौ | द्वे | द्वे |
| करण– | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् | द्वाभ्याम् |
| सम्प्रदान– | ,, | ,, | ,, |
| अपादान– | ,, | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | द्वयो: | द्वयो: | द्वयो: |
| अधिकरण– | ,, | ,, | ,, |

त्रि = तीन–त्रि शब्द की केवल बहुवचन में ही रूप–रचना होगी, क्योंकि तीन–तीन ही रहते है एक दो नहीं हो सकते।

| | पुल्लिग | स्त्रीलिंग | नपुंसकलिग |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | त्रय: | तिस्र: | त्रीणि |
| कर्म– | त्रीन् | ,, | ,, |

| | | | |
|---|---|---|---|
| करण– | त्रिभिः | तिसृभिः | त्रिभिः |
| सम्प्रदान– | त्रिभ्यः | तिसृभ्यः | त्रिभ्यः |
| अपादान– | ,, | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | त्रयाणाम् | तिसृणाम् | त्रयाणाम् |
| अधिकरण | त्रिषु | तिसृषु | त्रिषु |

चतुर् = चार–चतुर् शब्द की रूप-रचना भी केवल बहुवचन में होती है।

| | पुल्लिग | स्त्रीलिंग | नपुंसकलिग |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | चत्वारः | चतस्रः | चत्वारि |
| कर्म– | चतुरः | चतस्रः | ,, |
| करण– | चतुर्भिः | चतसृभिः | चतुर्भिः |
| सम्प्रदान– | चतुर्भ्यः | चतसृभ्यः | चतुर्भ्यः |
| अपादान– | ,, | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | चतुर्णाम् | चतसृणां | चतुर्णाम् |
| अधिकरण– | चतुर्षु | चतसृषु | चतुर्षु |
| सम्बोधन– | हे चत्वारः | हे चतस्रः | हे चत्वारि |

विशेष–स्त्रीलिग मे त्रि शब्द के स्थान मे तिसृ और चतुर् शब्द के स्थान मे चतसृ आदेश हो जाते हैं।

पञ्चन् (पांच) षट् (छः), सप्तन् (सात), अष्टन् (आठ) नवन् (नौ), दशन् (दस)।

इन शब्दों के रूप सभी लिंगों में समान और केवल बहुवचन होते है।

| | पञ्चन् | षट् (षड्) | सप्तन् |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | पञ्च | षट् | सप्त |
| कर्म– | पञ्च | षट् | सप्त |
| करण– | पञ्चभिः | षड्भिः | सप्तभिः |
| सम्प्रदान– | पञ्चभ्यः | षड्भ्यः | सप्तभ्यः |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अपादान– | पञ्चभ्यः | षड्भ्यः | सप्तभ्यः |
| सम्बन्ध– | पञ्चानाम् | षण्णाम् | सप्तानाम् |
| अधिकरण– | पञ्चसु | षट्सु | सप्तसु |

| | अष्टन् | नवन् | दशन् |
|---|---|---|---|
| कर्ता | अष्टौ, अष्ट | नव | दश |
| कर्म– | अष्टौ, अष्ट | नव | दश |
| करण– | अष्टाभिः,अष्टभिः | नवभिः | दशभिः |
| सम्प्रदान– | अष्टाभ्यः, अष्टभ्यः | नवभ्यः | दशभ्यः |
| अपादान– | ,, ,, | ,, | ,, |
| सम्बन्ध– | अष्टानाम् | नवानाम् | दशानाम् |
| अधिकरण– | अष्टासु, अष्टसु | नवसु | दशसु |
| सम्बोधन– | हे अष्टौ हे अष्ट | हे नव | हे दश |

## संख्या वाचक अन्य शब्द

| | |
|---|---|
| एकादशन्– ११ | द्वादशन् १२ |
| त्रयोदशन्–१३ | चतुर्दशन्–१४ |
| पञ्चदशन् १५ | षोडशन् १६ |
| सप्तदशन्–१७ | अष्टदशन्–१८ |

नवदशन्–१९ अथवा एकोनविंशतिः ।

विशेष–इन शब्दों की रूप–रचना पञ्चन् शब्द के समान होती है ।

अभ्यास–

(क) हिन्दी में अनुवाद कीजिए:–

१ तत्र एकः श्रावकः एका श्राविका च आसीत् ।

२ द्वौ श्रमणौ स्थानकं गच्छतः, तत्र आचार्यं नंस्यतः ।

३ त्रीणी फलानि गृहीत्वा बालकः स्वगृहं व्रजिष्यति ।

४ तस्य चतस्रः भार्या आसन् तासां च चत्वारः पुत्राः अभवन् ।

५ पंचभिः श्रावकैः साकं वयं अद्यैव मुनेः दर्शनार्थं गमिष्यामः ।

६ षण्णां बालकानां विद्यालये अनुपस्थितिः अस्ति ।

७ अत्र पठन्ति सप्त बालकाः, सप्त बालिकाश्च प्राकृतां भाषाम् ।

८ अष्टौ बालकाः परीक्षायां उत्तीर्णाः अभवन् ।

९ नवभ्यः दिनेभ्यः अत्र मुनीनां उपदेशः भवति ।

१० अत्र सन्ति दश श्रमणाः तपोनिष्ठाः शास्त्रज्ञाश्च ।

(ख) संस्कृत मे अनुवाद कीजिए–

(१) पांच प्रतिज्ञाओ का पालन करो ।

(२) गुरु ने आदेश दिया कि झूठ मत बोलो ।

(३) सात बालिकाओं की आज परीक्षा होगी ।

(४) आठ मुनि साथ साथ जा रहे है ।

(५) पांच फल पुण्यवानों को प्राप्त होते है ।

(६) छः लडकियाँ मेरे पास पढती है ।



## द्वात्रिंशः पाठः

### इकारान्त स्त्रीलिंग

### मति (बुद्धि)

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता– | मतिः | मती | मतयः |
| कर्म– | मतिम् | मती | मतीः |
| करण– | मत्या | मतिभ्यां | मतिभिः |
| सम्प्रदान– | मत्यै, मतये | मतिभ्यां | मतिभ्यः |
| अपादान– | मत्याः, मतेः | मतिभ्यां | मतिभ्यः |
| सम्बन्ध– | मत्याः, मतेः | मत्योः | मतीनाम् |
| अधिकरण– | मत्यां, मतौ | मत्योः | मतिषु |
| सम्बोधन– | हे मते | हे मती | हे मतयः |

इसी प्रकार–स्मृति, शुद्धि, रुचि, प्रीति, शान्ति, रात्रि, बुद्धि, जाति, नीति, धूलि, श्रुति, आदि शब्दो की रूप–रचना का अभ्यास कीजिए ।

## सन्धि–ज्ञान

यण् सन्धि–(१) यदि इ या ई के आगे आनेवाले शब्द का प्रथम अक्षर इ या ई से भिन्न कोई भी अन्य स्वर हो तो इ और ई को य् हो जाता है ।

जैसे–यदि+अपि–य द् य् अपि=यद्यपि

इति+अभवत्–इ त् य् अभवत्=इत्यभवत् (यह हुआ)

सुधी+आदेशः–सु ध् य् आदेशः=सुध्यादेशः (बुद्धिमान का आदेश)

इति+आदि–इ त् य् आदिः=इत्यादिः (वगैरह)

मुनि+आगमनम्–मु न् य् आगमनम्=मुन्यागमनम् (मुनी जी का आगमन)

(२) यदि उ या ऊ के आगे आनेवाले शब्द का प्रथम अक्षर उ या ऊ से भिन्न कोई भी अन्य स्वर हो तो उ और ऊ को व् हो जाता है ।

जैसे–मधु+अरि–म ध् व् अरिः=मध्वरिः (मधु राक्षस के शत्रु विष्णु)

गुरु+आज्ञा–गु र व् आज्ञा=गुर्वाज्ञा (गुरु की आज्ञा)

साधु+आदेशः साध् व् आदेशः = साध्वादेशः (साधु का आदेश)

अनु+अगच्छत्–अन् व् अगच्छत = अन्वगच्छत् (पीछे चला)

(३) यदि ऋ के आगे आनेवाले शब्द का प्रथम अक्षर ऋ से भिन्न कोई भी स्वर हो तो ऋ को र् हो जाता है ।

जैसे–मातृ+आगमनम्–मात् र् आगमनम् = मात्रागमनम् (माता का आगमन)

पितृ+उपकारः–पि त् र् उपकारः = पित्रुपकारः (पिता का उपकार)

भ्रातृ+ओषधिः–भ्रा त् र् ओषधिः = भ्रात्रोषधिः (भाई की ओषधि)

अभ्यास–

१ नीचे लिखे संस्कृत वाक्यों का हिन्दी में अनुवाद कीजिए:–

१) बुद्ध्या युक्त. मनुष्य: कर्मबन्धं त्यजति ।

२) यादृशी यस्य रुचि: तस्मै तादृशं भोजनं यच्छेत् ।

३) भूपति: छाया इव तां अन्वगच्छत् ।

४) पित्रादेशेन राम: वनं अगच्छत् ।

५) शान्त्यागार: मुनिश्रेष्ठ: सर्वज्ञश्च आसीत् ऋषभदेव: ।

६) मत्यनुरूपं कार्यमाचरन्ति सर्वे मनुष्या: ।

७) वध्वागमनं श्रुत्वा प्रसन्ना अभवत् तस्य माता ।

२ सन्धिच्छेद कीजिए:–

अन्वगच्छत्, पित्रादेशेन, शान्त्यागार: मत्यनुरूपम् वध्वागमनम् ।

## त्रयस्त्रिंश: पाठ:

### दिश् ( देना या कहना )

विशेष– इस धातु से पूर्व उप उपसर्ग लगने से इसका अर्थ उपदेश देना हो जाता है ।

| | लट् | | | लङ् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र०– | दिशति | दिशत: | दिशन्ति | अदिशत् | अदिशताम् | अदिशन् |
| म०– | दिशसि | दिशथ: | दिशथ | अदिश: | अदिशतम् | अदिशत |
| उ०– | दिशामि | दिशाव: | दिशाम: | अदिशम् | अदिशाव | अदिशाम |

| | लृट् | | | लोट् | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र०– | देक्ष्यति | देक्ष्यत: | देक्ष्यन्ति | दिशतु | दिशताम् | दिशन्तु |
| म०– | देक्ष्यसि | देक्ष्यथ: | देक्ष्यथ | दिश | दिशतम् | दिशत |
| उ०– | देक्ष्यामि | देक्ष्याव: | देक्ष्याम: | दिशानि | दिशाव | दिशाम |

## विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०— | दिशेत् | दिशेताम् | दिशेयुः |
| म — | दिशेः | दिशेतम् | दिशेत |
| उ०— | दिशेयम् | दिशेव | दिशेम |

## उप—उपसर्ग लगाने पर

उपदिशति (लट्), उपादिशत् (लङ्) उपदेक्ष्यति (लृट्)
उपदिशतु (लोट्) उपदिशेत् (विधिलिङ्)

## सन्धि—ज्ञान

दीर्घ सन्धि— (१) जब पूर्व शब्द के अन्त में अ या आ हो और आगे आने वाले शब्द का प्रथम अक्षर भी अ या आ ही हो तो पूर्व और पर दोनों वर्णों को मिलाकर आ हो जाता है।

जैसे—काम +अरिः—काम् आ रिः = कामारिः (कामदेव का शत्रु शंकर)

महा+अमात्यः—मह् आ मात्यः = महामात्यः (बड़ा मन्त्री)

देश+अटनम्—देश् आ टनम् = देशाटनम् (देशो मे भ्रमण)

देव+अनुकरणम्—देव् आ नुकरणम् = देवानुकरणम् (देवता का अनुकरण)

(२) यदि पूर्व शब्द के अन्त में उ या ऊ हो और उसके सामने आने वाले शब्द का अक्षर भी उ या ऊ हो तो दोनो को ऊ हो जाता है।

जैसे— भानु+उदयः—भान् ऊ दयः = भानूदयः (सूर्य का उदय)

प्रभु+उत्तमः—प्रभ् ऊ त्तमः = प्रभूत्तमः (श्रेष्ठ प्रभु)

सिन्धु+ऊर्मिः—सिन्ध् ऊ र्मिः = सिन्धूर्मिः (समुद्र की लहर)

लघु+उपायः— लघ् ऊ पायः = लघूपायः (छोटा उपाय)

(३) जब पूर्व शब्द के अन्त में ऋ हो और यदि आगे आनेवाले शब्द के आरम्भ में भी ऋ हो तो दोनों को ॠ हो जाती है।

जैसे–भ्रातृ+ऋद्धिः–भ्रात् ऋ द्धिः = भ्रातृद्धिः (भ्राता का वैभव)

पितृ+ऋणम्–पित् ऋ णम् = पितृणम् (पिता का ऋण)

दातृ+ऋद्धिः–दात् ऋ द्धिः = दातृद्धिः (दाता की समृद्धि)

## कारक का विशेष ज्ञान

नमः, स्वस्ति, स्वाहा, स्वधा, अलं इन शब्दों के योग मे सदा चतुर्थी विभक्ति का ही प्रयोग किया जाता है। यथाः–

**प्रजाभ्यः स्वस्ति,** (प्रजा का कल्याण हो)

**इन्द्राय स्वाहा** (इन्द्र के लिए यह आहुति)

**नमः आचार्याय,** (आचार्यजी के लिये नमस्कार)

**पितृभ्यः स्वधा** (पित्तरों के लिये वस्तु है)

**संयमः कषायेभ्यः अलम्**

(संयम सम्पूर्ण कषायो के नाश के लिये पर्याप्त है।)

विशेष– परन्तु **नमस्** शब्द जब कृ धातु के साथ लगकर प्रयुक्त होता है, तब इसके योग में द्वितीया विभक्ति का ही प्रयोग होता है

यथा–**आचार्य नमस्करोति साधुः।**

अभ्यास–

१ हिन्दी से संस्कृत में अनुवाद करो–

(१) बुद्धि से युक्त मनुष्य कर्मो के बन्धन त्याग देता है।

(२) जिसकी जैसी रुचि हो उसको वैसा ही भोजन देना चाहिए।

(३) राजा छाया के समान उसके पीछे चल रहा था।

(४) पिता की आज्ञा से राम वन में गए।

(५) श्री ऋषभदेव शान्ति के भण्डार, मुनियों में श्रेष्ठ और सर्वज्ञ थे।

(६) सब लोग बुद्धि के अनुसार काम करते हैं।

(७) वधू के आगमन को सुनकर उसकी माता अत्यन्त प्रसन्न थी।

२ हिन्दी में अनुवाद कीजिए–

(१) मुनयः श्रावकान् उपदिशन्ति–यत् संयमहीनाः एव दुखिनः भवन्ति।

(२) मातृणात् पितृणाच्च यः उऋणः भवति स एव पुत्रः ।

(३) उपदिशेत् जनकः सन्ततिं–यत् हि सः पूज्यान् नमस्कुर्यात् ।

(४) आचार्याय नमः उपाध्यायाय नमः, नमः सर्वेभ्यः श्रमणेभ्यः ।

(५) स्वस्ति प्रजाभ्यः अस्तु, यच्छतु देवः सर्वेभ्यः कल्याणं ।



## चतुस्त्रिंशः पाठः

### श्री रामः

आसीत् त्रेतायुगे कोशलदेशस्य राजधानी अयोध्या । तस्याः भूपतिः दशरथः प्रजावत्सलो धार्मिकश्चासीत् । आसन् तस्य नृपतेः तिस्रः भार्याः । तासु कौशल्याजनयत् पुत्रं रामं, सुमित्रायाः पुत्रौ लक्ष्मणः शत्रुघ्नश्चाभवताम् कैकेय्याः पुत्रोऽ–भवत्भरतः । चतुर्णां भ्रातृणां अन्योऽन्यमासीत्प्रगाढः स्नेहः ।

मिथिलायाः नरपतेः जनकस्य चतस्रः कन्याः आसन्–सीता, उर्मिला, माण्डवी, श्रुतकीर्तिश्च । जनकः इति घोषणां कृतवान् यः शंकरस्य चापं खण्डयिष्यति तस्मै सीतां प्रदास्यामि। रामः गुरुणा विश्वामित्रेण सह जनकपुरीं गत्वा शंकरचापम–खण्डयत् अतः जनकः रामाय सीतामयच्छत् । इत्थं सीतया सह रामस्य विवाहोऽभवत् ।

रघुवंशस्य गुरोः वसिष्ठस्याज्ञया उर्मिलायाः लक्ष्मणेन माण्डव्या भरतेन, श्रुतकीर्त्याश्च शत्रुघ्नेन सह विवाहोऽभवत् ।

भरतजनन्याः कैकय्याः आसीत् एकादासी मन्थरा, या कुटिला द्वेषपरायणा चासीत् । तस्याः प्रेरणया कैकेयी नृपते दशरथात् द्वौ वरौ अयाचत्– "रामः आचतुर्दशवर्षं वने निव–

सेत् भरतश्च कोशलस्य अधिपतिः भवेत् ।' सत्यशीलः दशरथः प्रतिज्ञातौ द्वौ वरौ भार्यायै दत्त्वा मरणं प्राप्तः ।

रामस्य वनगमनं श्रुत्वा सीता लक्ष्मणश्च राममन्वकुरु-ताम् अतः तौ अपि रामेण सह वनं अगच्छताम् ।

आसीत् भरतः भ्रातृभक्तः, अतः सः रामं पुनः अयो-ध्यायां आनेतुं चित्रकूटमव्रजत् किन्तु जनकस्याज्ञापालनशीलः रामः न प्रत्यागच्छत् ।

ततोऽगच्छत् रामः पंचवटीं तत्रैव भार्ययानुजेन सह न्यवसत् । तत्रैकदा लंकाधिपतेः रावणस्य भगिनी शूर्पणखा समागता । तस्याः दुश्चरितानि दृष्ट्वा रामस्याज्ञया लक्ष्मणः तस्याः नासिकामकृन्तत् रुदन्ती सा खरदूषणस्यान्तिकमगच्छत् । रामः युद्धाय आगतौ खरदूषणौ अहन् ।

तयोः मरणं दृष्ट्वा शूर्पणखा लंकाधिपतेः रावणस्यान्तिकं अव्रजत् । रावणः मुनेः छद्मवेशं धृत्वा सीतामहरत् ।

अनुजेन लक्ष्मणेन सह भार्यामन्विष्यमाणः रामः ऋष्यमूकं पर्वतं आगतः, तत्र च वानराणामधीशं बालिनं हत्वा तस्यानुजेन सुग्रीवेण सह मैत्रीमकरोत् । सुग्रीवस्य सेनानायको हनुमान् रामस्याज्ञया समुद्रमुल्लंघ्य लंकायां प्रविष्टः तत्र चाशोकवाटिकायां राक्षसीभिः आवृतां सीताम-पश्यत्, ततः रावणस्य पुत्रं अक्षं हत्वा लंकां च संदह्य रामस्यान्तिकं समागच्छत् ।

श्री रामः लक्ष्मणेन सुग्रीवेण वानरसैन्येन च सह समुद्रतटमागतः । तत्र च नलनीलाख्यौ वानरौ रामनामाङ्कितैः शिलाखण्डैः समुद्रस्य उपरि सेतुमकुरुताम् । तेन सेतुना सेनया सहितः रामः समुद्रस्य परं तीरं प्राप्तः ।

रावणस्य धार्मिकः अनुजः विभीषणः रामस्य शरणमगृह्णात् तस्य सहयोगेन रावणं तस्यानुजं कुम्भकर्णं पुत्रं मेघनादञ्च निहत्य सीतां गृहीत्वा चतुर्दशसु वर्षेषु व्यतीतेषु अयोध्यामागच्छत् ।

रामस्य राज्याभिषेकः संजातः। सर्वे नागरिकाः ग्रामीणाश्च हर्षान्विताः अभवन्। दीपमालिकाभिः गृहाणि अलंकुर्वन् प्रजाः।

रामराज्ये सर्वाः प्रजाः दुखमुक्ताः अभवन् सुखं चान्वभवन्।

अभ्यास–

१) कः आसीत् रामः का चासीत् तस्य भार्या।

२) निम्नलिखित शब्दों में सन्धिछेद कीजिए.–

धार्मिकश्चासीत, वसिष्ठस्याज्ञया, रावणस्यान्तिकं।

३) निम्नलिखित शब्दों के अर्थ लिखकर उनका वाक्यों मे प्रयोग कीजिए:–

इत्थम्, चापम्, आचतुर्दशवर्षम्, आनेतुम्, अन्तिकम्, अकृन्तत्, आगतौ, धृत्वा, उल्लंघ्य।



# पंचत्रिंशः पाठः

## श्रु धातु (स्वादि) सुनना

| | लट् | | | लङ् | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र०–शृणोति | शृणुतः | शृण्वन्ति | अशृणोत् | अशृणुताम् | अशृण्वन् |
| म०–शृणोषि | शृणुथः | शृणुथ | अशृणो | अशृणुतम् | अशृणुत |
| उ०–शृणोमि | शृणुवः | शृणुमः | अशृण्वम् | अशृणुव | अशृणुम |
| | शृण्वः | शृण्मः | | अशृण्व | अशृण्म |

| | लृट् | | | लोट् | |
|---|---|---|---|---|---|
| प्र०–श्रोष्यति | श्रोष्यतः | श्रोष्यन्ति | शृणोतु | शृणुतां | शृण्वन्तु |
| म०–श्रोष्यसि | श्रोष्यथः | श्रोष्यथ | शृणु | शृणुतम् | शृणुत |
| उ०–श्रोष्यामि | श्रोष्यावः | श्रोष्यामः | शृणवानि | शृणवाव | शृणवाम |

## विधिलिङ्

| | | | |
|---|---|---|---|
| प्र०– | शृणुयात् | शृणुयाताम् | शृणुयुः |
| म०– | शृणुयाः | शृणुयातम | शृणुयात |
| उ०– | शृणुयाम् | शृणुयाव | शृणुयाम |

विशेष–लट्, लङ् लोट् और विधिलिङ् मे श्रु को शृ हो जाता है और लृट् लकार मे श्रु को श्रो हो जाता है।

## सन्धि–ज्ञान

गुण सन्धि–(१) जब पूर्व शब्द के अन्त मे अ या आ हो और आगे आने वाले शब्द के आरम्भ में इ या ई हो तो अ और इ को मिलकर ए हो जाता है।

यथाः–महा+इच्छा–मह् ए इच्छा=महेच्छा (बडी इच्छा)

योग+ईश्वरः–योग् ए श्वरः=योगेश्वरः (योग पर अधिकार रखनेवाला)

देव+इन्द्रः–देव् ए न्द्रः=देवेन्द्रः (देवताओ का इन्द्र)

तथा+इति–तथ् ए ति=तथेति (इस प्रकार)

असुर+इन्द्रः–असुर् ए न्द्र=असुरेन्द्रः (असुरों का इन्द्र)

(२) जब पूर्व शब्द के अन्त में अ या आ हो और आगे आनेवाले शब्द के आरम्भ मे उ या ऊ हो तो दोनों को मिलाकर ओ हो जाता है।

यथाः– सत्य+उपासकः–सत्य् ओ पासकः = सत्योपासकः (सत्य की उपासना करनेवाला)

देव+उत्पत्तिः–देव् ओ त्पत्तिः = देवोत्पत्तिः (देव की उत्पत्ति)

संयम+उचितं–सयम् ओ चितं = संयमोचितम् (संयम के लिये उचित)

समय+उचितः–समय् ओ चितः = समयोचितः (समय के अनुसार)

माया+उद्भवः–माय् ओ द्भवः = मायोद्भवः (माया से उत्पन्न)

(ख) संस्कृत से हिन्दी में अनुवाद कीजिए—

१ शृण्वन्तूपदेशं शिष्याः गुरोः ।

२ देवलोकेष्वेव महर्द्धिकाः देवाः सन्ति ।

३ अस्त्युपायः संयमस्य ब्रह्मचर्यपालनम् अपरिग्रहश्च ।

४ भूलोकं उपर्युपरि सन्त्यनेके देवलोकाः अधोऽधः नारकीयानां लोकाश्च ।

५ श्रृणुयात् धर्माख्यानं श्री महावीरस्य सदैव ।

६ श्रुत्वा तत्त्वं हि धर्माचरणं समाचरेत्

७ श्रवणीयं श्रावणीयञ्च अस्ति पुण्यचरितं श्री नेमिनाथस्य ।

卐 ✕ 卐

# षट्त्रिंशः पाठः

## सूक्तयः

विद्या विवादाय धनं मदाय, शक्तिः परेषां परिपीडनाय ।
खलस्य साधोः विपरीतमेतत्, ज्ञानाय दानाय च रक्षणाय ।।१।।

मातृवत् परदारेषु, परद्रव्येषु लोष्ठवत् ।
आत्मवत् सर्वभूतेषु, यः पश्यति सः पश्यति ।।२।।

वाणी रसवती यस्य, यस्य श्रमवती क्रिया ।
लक्ष्मीः दानवती यस्य, सफल तस्य जीवनम् ।।३।।

विदेशेषु धनं विद्या, व्यसनेषु धनं मतिः ।
परलोके धनं धर्मं, शीलं सर्वत्र वै धनम् ।।४।।

शैले शैले न माणिक्यं, मौक्तिकं न गजे गजे ।
साधवो नहि सर्वत्र, चन्दनं न वने वने ।।५।।

अलसस्य कुतो विद्या, अविद्यस्य कुतो धनम् ।
अधनस्य कुतो मित्रम्, अमित्रस्य कुतः सुखम् ।।६।।

सुखार्थिनः कुतो विद्या, कुतो विद्यार्थिनः सुखम् ।
सुखार्थी तु त्यजेत्विद्यां, विद्यार्थी तु त्यजेत्सुखम् ।।७।।
नहि वैरेण वैराणि, शाम्यन्तीह कदाचन ।
अवैरेण हि शाम्यन्ति, एषः धर्मः सनातनः ।।८।।
भूमेः गरीयसी माता, स्वर्गादुच्चतरः पिता ।
जननी जन्मभूमिश्च, स्वर्गादपि गरीयसी ।।९।।
अष्टादश पुराणेषु, व्यासस्य वचनं द्वयम् ।
परोपकारः पुण्याय, पापय पर पीडनम् ।।१०।।

अभ्यास–

ऊपर लिखे श्लोको का हिन्दी मे अनुवाद कीजिए ।



## सप्तत्रिंशः पाठः

### ग्रह्–ग्रहण करना (क्र्याद्गिण)

| लट् | | | लङ् | | |
|---|---|---|---|---|---|
| गृह्णाति | गृह्णीतः | गृह्णन्ति | अगृह्णीत | अगृह्णीताम् | अगृह्णन् |
| गृह्णासि | गृह्णीथः | गृह्णीथ | अगृह्णः | अगृह्णीतम् | अगृह्णीत |
| गृह्णामि | गृह्णीवः | गृह्णीमः | अगृह्णम् | अगृह्णीव | अगृह्णीम |

| लृट् | | | लोट् | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ग्रहीष्यति | ग्रहीष्यतः | ग्रहीष्यन्ति | गृह्णातु | गृह्णीतां | गृह्णन्तु |
| ग्रहीष्यसि | ग्रहीष्यथ | ग्रहीष्यथ | गृहाण | गृह्णीत | गृह्णीत |
| ग्रहीष्यामि | ग्रहीष्यावः | ग्रहीष्यामः | गृह्णानि | गृह्णाव | गृह्णाम |

**विधिलिङ्**

| | | |
|---|---|---|
| गृह्णीयात् | गृह्णीयाताम् | गृह्णीयुः |
| गृह्णीयाः | गृह्णीयातम् | गृह्णीयात |
| गृह्णीयाम् | गृह्णीयाव | गृह्णीयाम |

पूर्वकालिक क्रिया–गृहीत्वा, संगृह्य (ग्रहण करके)
विशेषण– ग्रहणीयम् ( ग्रहण करने योग्य )

**विशेष–** इस धातु से पूर्व सम् उपसर्ग लगाने पर इस धातु का अर्थ संग्रह करना हो जाता है। यथा–संग्रहीष्यति = इकट्ठा करेगा।

## सन्धि–ज्ञान

**वृद्धि-सन्धि–** (१) जब पूर्व शब्द के अन्त मे अ या आ हो और सामने के शब्द का प्रथम अक्षर ए या ऐ हो तो दोनो को मिलकार ऐ हो जाता है।

यथा– तथा+एव– तथ् ऐ व = तथैव
महा+ऐश्वर्य–मह् ऐ श्वर्यः = महैश्वर्यः
मया+एतत्– मय् ऐ तत् – मयैतत्

(२) जब पूर्व शब्द के अन्त में अ या आ हो और उसके सामने के शब्द का प्रथम अक्षर ओ या औ हो तो दोनों के स्थान मे औ हो जाता है।

यथा–दन्त+ओष्ठम् दन्त् औष्ठम् = दन्तौष्ठम् (दांत और होठ)

जल+ओघः–जल् औ घः = जलौघः (जल का प्रवाह)

रोग+औषधिः–रोग औ षधिः = रोगौषधिः (रोग की दवाई)

कार्य+औचित्यम्–कार्य् औ चित्यम् = कार्यौचित्यम् (कार्य का उचित होना)

विश्व+ओतप्रोतम्–विश्व् औ तप्रोतम् = विश्वौतप्रोतम् (विश्व में ओतप्रोत)

**अभ्यास**

हिन्दी से संस्कृत मे अनुवाद कीजिए–

(१) शिष्य गुरु का उपदेश सुनें।
(२) देवलोकों में ही महा समृद्धि वाले देव होते है।
(३) संयम का साधन है ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह।

(४) भूलोक के ऊपर-ऊपर अनेक देवलोक है और नीचे-नीचे नारकीयों के लोक है ।

(५) पवित्र चरित्र वाले श्री महावीर के धर्माख्यान को सुनिए ।

(६) धर्म के तत्व को सुनकर धर्म का आचरण करे ।

(७) श्री नेमिनाथजी का पवित्र चरित्र सुनने योग्य है ।

(२) संस्कृत से हिन्दी मे अनुवाद कीजिए-

(१) गृह्णन्तु मुनीनां पावनं परलोक-मार्ग-दर्शकं पवित्रमुपदेशम् ।

(२) सर्वेषां कार्याणामौचित्यं ज्ञात्वा कर्माणि कुर्युः ।

(३) तिरस्कुर्वन्ति सर्वे हिंसाशीलमसत्यशीलञ्च ।

(४) ज्ञात्वैव धर्मतत्व धर्मविषयं वदेत ।

(५) उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ।

(६) षण्णां मुनीनामस्त्यद्यैव विहारः देहलीनगरात् अन्यत् नगरं प्रति ।

(३) सन्धिच्छेद करो ।

ज्ञात्वैव, अस्त्यद्यैव, स्यन्तीह ।



# अष्टात्रिंशः पाठः

## ईकारान्त स्त्रीलिंग

### नदी शब्दः

| | | | |
|---|---|---|---|
| कर्ता- | नदी | नद्यौ | नद्यः |
| कर्म- | नदीम् | ,, | नदीः |
| करण- | नद्या | नदीभ्याम् | नदीभिः |
| सम्प्रदान- | नद्यै | ,, | नदीभ्यः |
| अपादान- | नद्याः | ,, | ,, |
| सम्बन्ध- | ,, | नद्योः | नदीनाम् |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अधिकरण– | नद्यां | नद्योः | नदीषु |
| सम्बोधन– | हे नदि | हे नद्यौ | हे नद्यः |

इसी प्रकार– पृथ्वी, देवी, देवकी, पांचाली, गायत्री, कैकेयी, कौमुदी, (चांदनी) राजीमती, साध्वी, रोहिणी आदि शब्दों की रूप–रचना नदी के समान ही होगी।

विशेष–अवी (रजस्वला स्त्री), तन्त्री (वीणा), तरी (नौका), लक्ष्मी, ह्री (लज्जा), धी (बुद्धि), श्री (लक्ष्मी) इन शब्दों के प्रथमा के एकवचन के आगे विसर्ग अवश्य रहती है। अतः लक्ष्मी नहीं लक्ष्मीः रूप होगा। शेष रूप नदी शब्द के ही समान होंगे ?

## सन्धि–ज्ञान

विसर्ग–सन्धि (१) ह्रस्व अ के सामने विसर्ग हो और उसके सामने आने वाले शब्द के आरम्भ में ह्रस्व अ हो य् व् र् ल् हों,

**अवी, तन्त्री, तरी, लक्ष्मी, ह्री, धी, श्रीणामुणादिषु।**

**सप्तानामपि शब्दानां सुलोपो न कदाचन।**

ह हो अथवा वर्गों के तीसरे (ग् ज् ड् द् ब्) चौथे (घ् झ् ढ् ध् भ्) हों अथवा पचम वर्ण (ङ् ञ् ण् न् म्) हो तो विसर्ग को 'उ' हो जाता है।

२) ऐसी दशा में ह्रस्व अ और उ को मिलाकर पाठ ३५ के अनुसार ओ गुण हो जाता है।

३) यदि विभक्ति सहित शब्द (पदान्त) से ओ या ए का सामने ह्रस्व अ आजाता है तो उसको पूर्व रूप (पूर्व रूप का चिन्ह है ऽ) हो जाता है।

यथा–रामः+अवदत्–राम उ अवदत् (विसर्ग को उ)
रामो+अवदत् (अ और उ को गुण ओ)
रामोऽवदत् (पूर्व रूप)।
देवः+हसति–देव उ हसति=देवो हसति।
रामः+नमति–राम उ नमति=रामो नमति।
कुतः+विद्या–कुत उ विद्या=कुतो विद्या।
कुशलः+अस्ति–कुशल उ अस्ति=कुशलोअस्ति, कुशलोऽस्ति।

